हेमवर्णसे शोभित थे। श्रेष्ठ केवलधारियोंने जिनागममें ऐसा ही कहा है। विषयवनमें अग्निशिखा रूप पार्श्व और सुपार्श्व ये दोनों प्रियंगु ( हरित ) वर्ण थे। गुणोंसे निर्मल शशिप्रभ और पुष्पदन्त शंख तथा कुंदके समान उज्ज्वल थे। गुणोंके सागर जिनवर वासुपूज्य तथा पद्मप्रभ दोनों ही विद्रुम वर्णके थे। जिनवर मुनिसुव्रत तथा अत्यन्त बलशाली नेमि ये दोनों विमल और अमल मरकत ( नील ) वर्णके थे।

कुछ जिनवर इक्ष्वाकु वंशमें उत्पन्न हुए कुछ हरिवंशमें पैदा हुए तथा कुछने सोमवंशमें जन्म लिया। सबके ( जन्म-समय ) अतिशय हुए ॥१३॥

## १४

## प्रथम दस तीर्थंकरोंकी आयुका प्रमाण

तीर्थंकर ऋषभकी आयुका प्रमाण चौरासी लाख पूर्व कहा गया है। जगके स्वामी अजितका आयु-मान बहत्तर लाख पूर्व जानो। सम्भवकी आयुका प्रमाण गणनाके अनुसार साठ लाख पूर्व जानना चाहिए। गुणके समुद्र जिनेन्द्र अभिनन्दन पचास लाख पूर्व जीवित रहे। पाँचवें ( तीर्थंकर सुमति ) ने यहाँ ( इस पृथिवीपर ) चालीस लाख पूर्व पर्यन्त निवास किया था। सुखसे समृद्ध प्रसिद्ध जिनवर पद्मप्रभ तीस शतसहस्र पूर्व तक तथा त्रिभुवनको प्रकाशित करनेवाले सुपार्श्व भरतक्षेत्रमें बीस लाख पूर्व तक जीवित रहे। तपों और नियमोंके भण्डार चन्द्रप्रभुने पृथिवीपर दस लाख पूर्व तक निवास किया। सुविहितकी आयु दो लाख पूर्व थी। उन्होंने पृथिवीपर क्षान्ति और इन्द्रिय निग्रहसे युक्त तप किया। जगके स्वामी शीतलकी ( आयु ) गणनाके अनुसार एक लाख पूर्व बताई गई है।

ऋषभादि प्रथम दस जिनेन्द्रोंकी आयु ( उक्त प्रकारसे ) बताई गई है। हे नराधिप, उस सबको मैंने संक्षेपमें तुझे समझाया ॥१४॥

## १५

## श्रेयांस आदि चौदह तीर्थंकरोंकी आयुका प्रमाण

श्रेयांस जिनेन्द्रकी अत्यन्त उज्ज्वल ( आयु ) चौरासी शतसहस्र वर्षकी थी। पृथिवी-पूजित जिनदेव वासुपूज्य बहत्तर लाख वर्ष जीवित रहे। विमल जिनवरकी आयु साठ शतसहस्र वर्षकी कही जाती है। अनन्त जिनवरने पृथिवीपर तीस लाख वर्ष तक तप किये और धर्मका प्रचार किया। शुभ कर्मोंका संचय करनेवाले तीर्थङ्कर धर्मने दस लाख वर्ष तक ( पृथिवीपर ) निवास किया। परमार्थ-चक्षु तीर्थंकर शान्ति गजपुरमें एक लाख वर्ष तक रहे। जिन्होंने सहस्रों गुणों और मार्गणाओंका प्रदर्शन किया उन कुन्थुने पंचानबे हजार वर्ष तथा अर जिनेन्द्रने चौरासी हजार वर्ष तक सुरेन्द्रके समान हस्तिनापुरमें निवास किया। जिन्होंने चतुर्गतिरूपी पापबेलको काट फेंका वे मल्लि-तीर्थङ्कर पचपन हजार ( वर्ष ) तथा जिन्होंने जगको हिंसा रहित किया वे मुनि-सुव्रत तीस हजार वर्ष जीवित रहे। जिनवर नमिकी आयु दस हजार वर्ष तथा तीर्थङ्कर नेमिकी एक हजार ( वर्ष ) थी। पार्श्वकी आयुका मान सौ वर्ष तथा वर्धमानकी ( आयुका मान ) सत्तर वर्ष था।

चौबीसों जिनेन्द्रोंकी आयु केवलज्ञानसे ज्ञात हुई है। हे रविकीर्ति राजन्, वह सब मैंने तुम्हें स्पष्टरूपसे बताई ॥१५॥

## १६

## प्रथम दस तीर्थंकरोंके तीर्थकी अवधि

प्रथम तीर्थकालको पचास लाख करोड़ सागर प्रमाण जानो। जगके स्वामी अजितका तीर्थकाल तीस लाख करोड़ सागरकी संख्याका था। सम्भवका तीर्थकाल दस लाख करोड़ सागरका था। इस कालमें समस्त ज्ञानोंके विशेष ज्ञाता थे। अभि-नन्दनका तीर्थकाल नौ लाख करोड़ सागर था। पाँचवें ( सुमति ) का तीर्थकाल, जिसमें आशाओंकी पूर्ति हुई, नब्बे हजार करोड़ सागर था। छठवें तीर्थङ्कर ( पद्म ) का तीर्थकाल मुनियों द्वारा निश्चित रूपसे नौ हजार करोड़ सागर कहा गया है। जिसमें

कुतीर्थोंका अन्त हुआ वह सातवाँ ( सुपार्श्वका ) तीर्थकाल नौ सौ करोड़ सागर रहा। अचिन्त्यपर प्रकाश डालनेवाला विचित्र आठवाँ ( चन्द्रका ) तीर्थकाल नब्बे करोड़ सागर रहा। गुणोंके भण्डार नौवें तीर्थंकर ( पुष्पदन्त ) का तीर्थकाल निन्यानबे लाख निन्यानबे हजार सागरों सहित नौ करोड़ सागर तक रहा। जगके स्वामी परमेश्वर शीतल जिनेश्वरके तीर्थका काल एक सौ सागर कम एक करोड़ सागर कहा गया है।

जगपरमेश्वर जिनेश्वरने दसवें ( शीतलके तीर्थकाल ) को छब्बीस हजार छयासठ लाख वर्षसे कम बताया है ॥१६॥

## १७

## श्रेयांस आदि आठ तीर्थंकरोंके तीर्थकी अवधि

श्रेयांसका तीर्थकाल निरन्तर चौपन सागर, जिसमें समस्त शिष्योंने शिवसुख प्राप्त किया वह बारहवाँ ( वासुपूज्य-का ) तीस सागर, जिसमें संयम और व्रत धारण किये गये वह विमल जिनेन्द्रका तीर्थकाल नौ सागर तथा गुणोंको धारण करनेवाले जिनाधिप अनन्तका तीर्थकाल चार सागर कहा गया है। तीर्थङ्कर धर्मका तीर्थकाल जो बहुत गुणकारी था, तीन सागरका बताया गया है किन्तु वह जिनागममें पल्यके तीन पादों (¾) से कम कहा गया है। जिनवर शान्तिका तीर्थकाल आधा पल्य तथा कुन्थु-का पल्यका एक चौथाई कहा गया है, किन्तु जिनागममें उसे एक हजार करोड़ वर्षोंसे कम बताया गया है। अरका महान् और पवित्र तीर्थकाल एक हजार करोड़ वर्षका था।

(उन्होंने) जिनवर शीतलके तीर्थकालको सौ सागरसे कम कहा तथा श्रेयांस आदि आठों जिनोंके तीर्थकालको निश्चित रूपसे बताया ॥१७॥

## १८

## मल्लि आदि छह तीर्थंकरोंके तीर्थकी अवधि

जिनवर मल्लिका तीर्थकाल चौवन लाख, मुनिसुव्रतका छह लाख तथा नमिका तीर्थकाल पाँच लाख वर्षका था। इस अवधिमें असंख्य ऋषियों और मुनियोंने सिद्धि प्राप्त की। नेमिका तीर्थकाल तेरासी हजार सात सौ पचास वर्ष, तीर्थङ्कर पार्श्वका पचास वर्षोंसे युक्त दो सौ वर्ष तथा अन्तिम ( वर्धमानका ) तीर्थकाल इक्कीस हजार वर्ष प्रमाण होगा। इससे तीर्थकालोंकी समाप्ति होगी। जिन हजार वर्षोंका यहाँ उल्लेख किया गया है वे अत्यन्त दुषमाकालके हैं। पहिले जो छब्बीस हजार वर्षोंसे रहित छयासठ लाख ( वर्ष ) कहे गये हैं तीर्थङ्कर मल्लिसे प्रारम्भ कर यहाँ पूरी संख्यामें गणना कर—

हे नराधिप, मैंने तीर्थङ्करोंके तीर्थकालका प्रमाण तुम्हें बताया। अब चक्रवर्तियोंके नाम, जिस प्रकारसे वे जिनागममें कहे गये हैं, उन्हें उस प्रकारसे सुनो ॥१८॥

## १९

## बारह चक्रवर्ती; उनके नामादि

पहिला चक्रवर्ती भरत था। दूसरा पृथिवी परमेश्वर सगर था। अखण्ड राज्यका स्वामी मघवा तीसरा था। इसने पुरोंसे मण्डित भरतक्षेत्रको अपने वशमें किया। चौथा सनत्कुमार नराधिप हुआ। इसने अपने रूपसे सुराधिपको जीता। फिर शान्ति, कुन्थु तथा अर ये तीनों जिनेश्वर चक्रवर्ती और पृथिवीके परमेश्वर भी हुए। आठवाँ चक्रवर्ती जिसका नाम सुभौम था, धुरंधर तथा रणभूमिमें दुर्धर था। नौवाँ चक्रवर्ती पद्म नामका था तथा पृथिवीका पालक हरिषेण दसवाँ था। नव-निधियों और चौदह रत्नोंका स्वामी तथा शिवपुरीको प्राप्त होनेवाला प्रभु जयसेन ( ग्यारहवाँ ) था। छह खण्डोंका प्रधान, पृथिवीका स्वामी और चक्रवर्ती ब्रह्मदत्त बारहवाँ था।

छह खण्डोंसे युक्त पृथिवीपर मान-प्राप्त, कलाओं, गुणों, यौवन और रूपके भण्डार ये बारह नराधिप इस लोकमें हुए। उन्होंने समस्त पृथिवीका पालन किया ॥१९॥

२०

## नौ बलदेव उनके नाम, जन्म आदि

विजय नामका प्रसिद्ध हलायुध ( = बलदेव ) पहिला तथा गुणोंसे समृद्ध अचल दूसरा ( बलदेव ) था। धर्म तीसरा, सुप्रभ चौथा, शशिकी प्रभाके समान नरश्रेष्ठ सुदर्शन पाँचवाँ, दुर्धर हलायुध नन्दि छठवाँ, धुरन्धर नन्दिमित्र सातवाँ, राम ( आठवाँ ) तथा पद्म ( नौवाँ ) बलदेव था। ये नौ ही बलदेव विद्यावान् तथा धनुर्धर थे। ये नरेश्वर अन्य जन्मोंमें तपस्याकर इस पृथिवीपर बलदेवके रूपमें उत्पन्न होते हैं। पुरोंसे मण्डित समस्त पृथिवीका उपभोग कर वे अखण्डित रूपसे जिनदीक्षामें स्थित होते हैं। घोर और महान् तपस्या कर तथा मत्सर-रहित शीलका अनेक वर्षों तक पालन कर ये बलदेव आठ सिद्धियाँ प्राप्त करते हैं तथा कलिकालके अत्यन्त प्रबल दोषों और पापोंसे रहित होते हैं। नौवाँ बलदेव ब्रह्मलोक नामक स्वर्गमें गया है। वह वहाँसे आकर सिद्धि ( = मोक्ष ) प्राप्त करेगा।

अन्य भवोंमें हलधरों ( = बलदेवों ) ने प्रचुर दान द्वारा तपका संचय किया, फिर महीमण्डलपर राज्य कर शिवसुख प्राप्त किया ॥२०॥

२१

## नौ नारायण उनके नाम आदि

नरोंमें श्रेष्ठ [1]त्रिपृष्ठ, [2]द्विपृष्ठ, [3]स्वयम्भूधीर, [4]पुरुषोत्तम, पाँचवाँ विचक्षण [5]पुरुषसिंह तथा लक्षणयुक्त पुरुषवर [6]पुण्डरीक नामके ( नारायण ) हुए। सातवाँ गुणोंसे युक्त [7]दत्त तथा आठवाँ नराधिप [8]नारायण था। नौवाँ [9]कृष्ण नामसे प्रसिद्ध तथा द्वारवती ( द्वारका ) में धन और सुवर्णसे समृद्ध था। दर्शन-शुद्धिसे रहित तथा मनमें भ्रान्त एवं दुःसह भोगसे रहित होनेके कारण दुःखी ये ( नारायण ) अन्य भवमें महान् तपस्या कर, सुखकी इच्छा करते हुए निदान-सहित मृत्युको प्राप्त होते हैं। वे सुरोंके बीच प्रधान होकर पृथिवीपर आते हैं तथा फिरसे राजा होते हैं। वे विपुल और विशाल सुख भोगकर मृत्युको प्राप्त होते हैं और नरकोंको जाते हैं।

अनुपम बलशाली तथा प्रहरणोंके धारक बलदेव और केशव ( = नारायण ) निरन्तर स्नेह-युक्त हो भरतक्षेत्रके प्रधान राजाओंके रूपमें उत्पन्न हुए थे ॥२१॥

२२

## नौ प्रतिनारायणोंके नाम

अब नौ प्रतिवासुदेवों ( = प्रतिनारायणों ) के बारेमें सुनो। वे उत्तम कुल और रूपके कारण दर्पशील थे। पहिला हयग्रीव महातेजस्वी था। उसने पृथिवीपर विपुल यश फैलाया। ( दूसरा ) नृप तारक था जो तीन खण्डोंका स्वामी था। ( तीसरा ) मेरक पृथिवीका राजा और शत्रुओंके लिए सिंह था। (चौथा) मधुकैटभ भुवनमें श्रेष्ठ बलशाली तथा ( पाँचवाँ ) निशुम्भ नराधिप तथा वैरियोंके लिए कण्टक था। ( छठवाँ ) बलशाली बलिष्ठ, ( सातवाँ ) प्रह्लाद प्रभु, ( आठवाँ ) रावण और ( नौवाँ ) जरासन्ध तेजस्वी थे। ये नौ ही अत्यन्त बलवान्, धीर, वीर, चक्रधारी तथा शास्त्रधारी एवं दृढशरीर थे। जिन्होंने निदान-सहित घोर तप किया तथा उग्र तप एवं चिह्न और वेष धारण किया। ये नौ ही प्रति वासुदेव स्वर्गसे च्युत हुए तथा भरतक्षेत्रमें देवोंके समान उत्पन्न हुए।

ये अत्यन्त बलशाली और दर्पशील नराधिप नरश्रेष्ठोंसे आपसमें युद्ध करते हुए बलवान् और दुर्धर नारायणों द्वारा अपने चक्रोंके प्रहारोंसे मारे जाते हैं ॥२२॥

२३

## रविकीर्ति द्वारा दीक्षा-ग्रहण; जिनेन्द्रका शौरीपुरमें आगमन, वहाँके राजा प्रभंजनका जिनेन्द्रके पास आगमन

जिनवर द्वारा कहा गया यह सब सुनकर रविकीर्तिने देवोंके देवको नमस्कार कर सम्यक्त्व अनुमत अणुव्रतोंका भार ग्रहण किया तथा जो जिस प्रकार बताया गया उसे उसी प्रकार स्वीकार किया। उसी समय रविकीर्तिकी पुत्रीने उठकर सुखी मनसे जिनवरके चरणोंमें प्रणाम किया तथा आर्जिकाओंके समूहके पास दीक्षामें स्थित हुई और अनेक नियमों तथा व्रतोंका पालन करने लगी। फिर परमेश्वर चतुर्विध संघसे युक्त हो देवोंके साथ शौरीपुर पहुँचे। वहाँ प्रभंजन नामका महायशस्वी तथा पृथिवीका पालन करनेवाला राजा निवास करता था। वह हर्षित मनसे सामन्तोंके साथ कामदेवके समान वन्दना और भक्तिके लिए आया। नरनाथने गुणोंसे समृद्ध जिनवरदेवको सिंहासनपर विराजमान देखा।

नरनाथने अठारह दोषोंसे रहित, सकल परीषह रूपी शत्रुओंका नाश करनेवाले तथा असुरों, नरों और नागों द्वारा जिनके चरणोंकी स्तुति की जाती है, उन जिनवरको प्रणाम किया ॥२३॥

२४

## प्रभंजन द्वारा जिनेन्द्रकी स्तुति

हे ज्ञानके महासागर, विमल-देह, सर्वदा श्रेष्ठ तथा मोहको क्षीण करनेवाले, तुम्हारी जय हो। हे शीलसे विभूषित, भुवनके स्वामी, विमल, धवल तथा केवल ज्ञानसे युक्त, तुम्हारी जय हो। हे जिन, अजर, अमर, निर्लेप, नरों और सुरों द्वारा वंदित तथा देवोंके देव, तुम्हारी जय हो। हे भुवनके सूर्य, सौम्य तेजवाले, अद्वितीय, अज्ञेय, अत्यन्त सघन तेजवाले, तुम्हारी जय हो। हे समस्त त्रिभुवनके स्वामी, जीवोंपर दया करनेवाले तथा गुणोंसे महान्, तुम्हारी जय हो। हे अन्धकार तथा चतुर्गतियोंके कर्मोंके नाशक, निर्मल तथा दो प्रकारके धर्मोंका उपदेश देनेवाले, तुम्हारी जय हो। हे वीतराग, तुम्हारे चरणोंमें गणधर और मुनि नमस्कार करते हैं; तुम कलिके दोषोंको दूर करते हो, तुम्हारी जय हो। हे जिनवर, तुम परमार्थको हृदयमें धारण करनेवालोंमें सिंह हो तथा पाँचों इन्द्रियोंका दमन करते हो, तुम्हारी जय हो। हे प्रातिहार्य-तुल्य, सुमन्त्र-युक्त, अचल, अमल तथा भुवनमें महान्, तुम्हारी जय हो।

हे जिनवरस्वामी, दर्शन तथा ज्ञानसे विभूषित तुम्हारी जय-जयकार हो। हे पद्मा द्वारा अर्चित, अविचल तथा सुरों द्वारा नमस्कृत, आप हमें बोधि दें ॥२४॥

*॥ सत्रहवीं सन्धि समाप्त ॥*

# अठारहवीं सन्धि

भुवन-प्रशंसित तीर्थङ्करके चरणोंमें अपने मस्तकसे प्रणामकर नरेश्वर सामन्तोंके साथ जिनवरकी सभामें बैठा।

## १

## चारों गतियोंपर प्रकाश डालनेके लिए प्रभंजनकी जिनेन्द्रसे विनति; नरकगतिका वर्णन

पृथिवी मण्डलमें सबके द्वारा प्रशंसित प्रभंजन राजाने प्रणाम कर पूछा—"हे परमेश्वर, आप नरगति, तिर्यग्गति, नरकगति और देवगतिके रहस्यको समझायें। उन वचनोंको सुनकर तीर्थङ्करदेवने ( कहा ) कि राजन्, जो तुमने पूछा है उसे सुनो। नरकगति गतियोंमें पहिली है। इसमें जीव प्रचुरमात्रामें दुखका अनुभव करते हैं। नरकोंकी चौरासी लाख संख्या बताई गई है। वे भयावह, भीषण, दारुण तथा विविध दुखोंसे युक्त हैं। वहाँ ( जीव ) पीटे जाते हैं तथा असि, घात और कुठार आदि दारुण शस्त्रोंसे छिन्न-भिन्न किये जाते हैं। वहाँ तलवारसे विदारित होनेपर वे ( जीव ) रोते तथा नारकियोंके फाड़नेपर चिल्लाते हैं। वे वैतरणी नदीके जलमें फेंके जाते हैं तथा सेंवलिके पत्रोंसे काटे जाते हैं। असिपत्र नामक घोर वनमें जीव भिन्न-भिन्न समय तक अनेक दुख सहन करते हैं।

हे नराधिपति, वहाँ नारकियोंको निमिषके आधेके आधे काल तक भी सुख नहीं है। जिस जीवका मन पूर्वार्जित कर्मोंसे अशुद्ध है, क्या कहीं उसे नरकके पार उतरनेका स्थान है ? ॥१॥

## २

## जो नरक जाते हैं उनके दुष्कृत्य

अब उन (जीवों) के बारेमें सुनो जो नरकमें जाते हैं। जिन मनुष्योंमें न दया है, न सत्य है और न हि शील है; जो वनमें आग लगाते हैं, जीवोंकी हानि करते हैं तथा सज्जनोंको अपार दुख पहुँचाते हैं; जो मूढ़ बुद्धि अन्य स्त्रियोंमें रतिभाव रखते हैं तथा दूसरेकी धन सम्पत्तिकी अभिलाषा करते हैं, जो निरन्तर दुष्टताका भाव रखते हैं; मांसमें लुब्ध रहते हैं दयासे दूर भागते हैं, निर्दयता स्वीकार करते हैं तथा मनमें क्रोध धारण करते हैं; जो दूसरेको ठगनेमें लगे रहते हैं, दुर्मुख, अनिष्टकारी, खल, आततायी, पापी सौर दुष्ट हैं; जो ( दूसरेके ) ग्राम, क्षेत्र या घरमें घुसते हैं और गुरु, देव तथा साधुके धनका अपहरण करते हैं; जो न्यायालयोंमें झूठी गवाही देते हैं तथा दूसरेके धनको झगड़ा करके हड़प जाते हैं वे मनुष्य, आपको कैसे समझाया जाए, पानीमें डाला हुआ पत्थर जैसे नीचेकी ओर जाता है वैसे ही नरकमें जाते हैं।

परस्त्री और परद्रव्यका सेवन करनेवालेको वहाँ निरन्तर दुख होता है तथा छह प्रकारके जीवोंकी हिंसा करनेवाले जीवको अलंघनीय नरक दुख मिलता है। ॥२॥

## ३

## तिर्यग्गतिके जीवोंका विवरण

अब मैं तिर्यग्गतिके बारेमें बतलाता हूँ। हे नराधिप, उसपर मैंने विचार किया है। एकेंद्रिय ( जीव ) के पाँच प्रकारके भेद होते हैं। विकलेन्द्रिय और पञ्चेन्द्रिय अनेक प्रकारके होते हैं। पृथिवी ( कायिक ), जल ( कायिक ), अग्नि ( कायिक ), वनस्पति (कायिक) तथा वायु ( कायिक ) ये एकेन्द्रियोंके पाँच ( प्रकार ) कहे गये हैं। घोंघा, सीपी, कृमि, कुक्षि,

शंख, खुल्लक, शुक्ति तथा अक्ष दो-इन्द्रिय जीव हैं। मत्कुण, मकड़ी, कुंथु, कनखजूरा आदि तीन-इन्द्रिय जीव हैं। गोकीट, डांस, शलभ, भ्रमर, मशक आदि चार-इन्द्रिय जीव हैं। कुक्कुट, श्वान, पक्षी, शृगाल और बालवाले (प्राणी), सर्प, जीवभक्षी, गो, महिष, बन्दर, बिल्ली, रीछ, मोर, गोह, मेंढक, मत्स्य, कच्छप, गज, तुरग, सूकर, बैल, सिंह, गर्दभ, नकुल, व्याघ्र, डरावनी जीभवाले (प्राणी) पाँच-इन्द्रिय जीव हैं।

तिर्यग्गतिमें पाँच-इन्द्रिय जीव अनेक प्रकारके हैं। वे संज्ञी हैं। छह पर्याप्तियोंसे पर्याप्त अन्य जीव असंज्ञी कहे गये हैं ॥३॥

४

## तिर्यग्गतिके दुख; उसमें जिस प्रकारके जीव उत्पन्न होते हैं उनके कर्म

तिर्यग्गतिमें दुख प्रत्यक्ष ही है। हे नरनाथ, उसका मैं वर्णन करता हूँ। चक्र, सेल्ल तथा तलवारके दारुण प्रहारोंसे छिन्न-भिन्न किया जाना तथा शरीरका चीरा जाना, मुद्गर और लट्ठके प्रहारोंसे पीटा जाना, शक्ति, भाला तथा करपत्रोंसे फाड़ा जाना, कान, पूँछ, शिर और पैरोंका काटा जाना, अँतड़ी, दाँत, चमड़ा और हड्डीका तोड़ा जाना आदि अनेक प्रकारके असंख्य दुख तिर्यग्गतिमें सहे जाते हैं। मनुष्य पूर्णतः अधर्म तथा पूर्वमें किये गये अनेक दुष्कृत कर्मोंके कारण ही वहाँ जाते हैं। जो पापी मनुष्य दूसरोंके घरमें सेंध लगाते हैं, वे मनुष्य अशुभ तिर्यग्गतिमें जाते हैं। जो (मनुष्य) मायावी हैं, शील और व्रतोंसे रहित हैं, अपने कार्यके लिए दूसरोंको ठगनेमें लगे रहते हैं तथा हितकर आचार ग्रहण नहीं करते वे पशुओंकी योनिमें उत्पन्न होते हैं।

जो लोभ, मोह और धनमें फँसे हैं और ऋषियों, गुरुओं और देवोंकी निन्दा करनेवाले हैं वे नर स्थावर और जंगम जीवोंमें तथा स्पष्टतः तिर्यञ्चोंमें जाते हैं ॥४॥

५

## मनुष्यगति; भोगभूमि और कर्मभूमि; भोगभूमिका वर्णन

हे नरकेसरी, गुणसमूहके सागर तथा गुणोंके भण्डार अब मैं मनुष्यगतिके बारेमें बताता हूँ; सुनो। मनुष्यगतिमें मनुष्य दो प्रकारके होते हैं। यह जिनागममें जिनवरदेवोंने कहा है। वे भोगभूमि या कर्मभूमिमें उत्पन्न होते हैं तथा धर्म और अधर्मका फल भोगते हैं। (पहिले मैं) भोगभूमिमें उत्पन्न (मनुष्यों) के बारेमें बताऊँगा; बादमें तुम कर्मभूमि (में उत्पन्न मनुष्यों) के विषयमें सुनना। भोगभूमियाँ तीस कही गई हैं। वहाँ कल्पवृक्ष सुने जाते हैं। वे दस प्रकारके बताये गये हैं। वे इन पुण्य तथा रूप-युक्त सुखमय भूमियोंमें ही होते हैं। वहाँ रवि और चन्द्रका प्रकाश नहीं दिखाई देता। वहाँ मनुष्य वृक्षोंके प्रकाशमें निवास करते हैं। कुछ वृक्ष यथेच्छ मद्य प्रदान करते हैं, कुछ इच्छानुसार रत्न और वस्त्र प्रस्तुत करते हैं तथा कुछ चारों दिशाओंमें प्रकाश फैलाते हैं। वहाँ तूर्य दिन और रात्रिमें बजनेसे नहीं रुकता।

वे उत्कृष्ट भोगभूमियाँ दस प्रकारके तरुवरोंसे भूषित हैं। वे अठारह मंजिलवाले, विशाल और उत्कृष्ट गृहोंसे चारों दिशाओंमें शोभायमान होती हैं ॥५॥

६

## भोगभूमिमें उत्पन्न होनेवालोंके सत्कार्य

जो मनुष्य भोगभूमियोंमें उत्पन्न होते हैं, हे नरवर, मैं उन्हें बताता हूँ; सुनो। पूर्व (जन्मों) में जिन्होंने अनेक सुकृत कर्म किये हैं वे निरन्तर सुख पानेवाले मनुष्य यहाँ उत्पन्न होते हैं। वे वनिताओंके साथ दस और अठारह मंजिलवाले गृहोंमें भोग-विलास करते हैं। उन्हें श्वास आदि रोग कभी भी नहीं होते। वे मृत्युको प्राप्त होकर स्वर्गमें सुख पाते हैं। जिन्होंने भावसे (सु) पात्रोंको दान दिया है; जिनका जन्म सरल स्वभावसे व्यतीत हुआ है; जो मनुष्य प्रतिदिन निष्कपट व्यव-हार करते हैं; जो अपने मनको दूसरोंके धनसे पराङ्मुख रखते हैं; जो सरल स्वच्छ स्वभाव, और इन्द्रियोंका दमन करने वाले

हैं; जिन्होंने पाँचों इन्द्रियोंको भारी दोषोंसे दूर रखा है, जो हलकी कषाय वाले हैं; जो पुरुष सुखी-मन हैं तथा जो दूसरोंके दोषों-को ग्रहण नहीं करते—

वे मनुष्य सुकृत कर्मके फलसे भोगभूमिमें उत्पन्न होते हैं। वे विविध विलासोंमें क्रीडा करनेके पश्चात् सुरोंके सुख भोगते हैं ॥६॥

७

## अढ़ाई-द्वीपमें १७० कर्मभूमियाँ

सहस्रों समरोंमें शक्तिशाली शत्रुओंका नाश करनेवाले प्रभंजन ( नृप ), मैं अब कर्मभूमियोंके बारेमें बताता हूँ; सुनो। ( अढ़ाई द्वीपमें ) एक सौ सत्तर क्षेत्र सुने गये हैं। उन्हें कर्मभूमि कहा गया है। वहाँ दुखित मनुष्य उत्पन्न होते हैं। वे कर्म-भूमिमें उत्पन्न कहे जाते हैं। ये कर्मभूमियाँ अढ़ाई-द्वीप समुद्रोंमें स्थित हैं। जिनेन्द्रोंने यह कथन किया है। मेरुके पूर्व और पश्चिमकी ओर सुशोभित विदेहोंमें सोलह-सोलह विजय ( क्षेत्र ) होते हैं। पाँच भरत और पाँच ऐरावत होते हैं। ( इनमेंसे प्रत्येक ) वैताढ्योंके द्वारा छह खण्डोंमें विभाजित रहता है। ये एक-एक मेरुसे सम्बन्धित रहते हैं तथा पाँच ( के सम्बन्ध ) से एक सौ सत्तर प्राप्त होते हैं। ये कर्मभूमियाँ विशेष विचार करनेवाले समस्त विद्याधरों और जिनवरों द्वारा उक्त प्रकारसे बताई गई हैं।

शुभ और अशुभ इन दोमेंसे जो भी कर्म मनुष्यों द्वारा पृथिवीपर किया जाता है उसका फल इस संसाररूपी भीषण सागरमें भोगना पड़ता है ॥७॥

८

## दुष्कर्मोंका फल भोगनेके लिए जीवकी कर्मभूमियोंमें उत्पत्ति

हे पृथिवीके पालक प्रभंजन नृप, अब तुम कर्मभूमियोंमें मनुष्यके दारुण दुख सुनो। इस लोकमें पापी और मूर्ख पुरुष जन्म जन्मान्तरमें दारिद्र्य, व्याधि, जरा और मृत्युसे पीड़ित देखे जाते हैं। वे पूर्वमें किये गये दुष्कृतोंका अनुभव करते हैं, जन्मान्तरको व्यर्थ गँवाते हैं तथा दुख सहते हैं। उनकी देह कपड़ा तथा वस्त्रसे विहीन तथा उनका सुख रस एवं खान-पानसे रहित रहता है। जिस-जिस कर्मके फलसे मनुष्यगति होती है उस-उसको मैं क्रमसे और पूर्णरूपसे बताता हूँ। जिनमें थोड़ा भी धर्म शोभित होता है, जो इस लोकमें सम्यक्त्वसे रहते हैं, जिनका भाव सीधा-सरल और निर्मल होता है तथा जो संयम-नियम नहीं लेते पर पाप नहीं करते वे जीव मनुष्य योनिको जाते हैं। उन्हें नारकीय तथा तिर्यगति नहीं मिलती।

हे नराधिप, मैंने संक्षेपमें मनुष्यगतिकी ( प्राप्तिकी ) विधि बता दी। इसे समझकर धर्ममें प्रवृत्त होओ, जिससे तुम्हें शिव-सुखकी निधि प्राप्त हो ॥८॥

९

## सुरगतिका वर्णन

हे प्रभंजन नृप, अब तुम सुरगतिके बारेमें सुनो तथा उसे मनमें धारण करो। चार प्रकारके देव समूहोंके निवास स्थान भवन, वान, ज्योतिष और कल्पालय हैं। भवनवासी दस प्रकारके तथा व्यन्तर आठ प्रकारके कहे गये हैं। ज्योतिषी पाँच प्रकारके और विमानवासी सोलह प्रकारके बताये गये हैं। देव-रूपसे सम्पन्न तथा प्रभूत लावण्य और कान्तिसे परि-पूर्ण होकर क्रीड़ा करते हैं। वे देव सोलह प्रकारके आभूषणोंसे विभूषित रहते हैं तथा उत्कृष्ट लेपोंसे चर्चित होकर रमण करते हैं। वे असंख्य देवियोंके साथ रहते हैं तथा सागर और पल्यकी अवधि तक निवास करते हैं ( = जीवित रहते हैं )। दर्शन-विहीन तथा आसक्त सुर भी दृष्टिगोचर होते हैं तथा कान्ति, रूप, ( उत्तम ) स्वर रहित भी देव रहते हैं। उन्हें मानस-दुख होता है। उतना दुष्कर ( दुख ) नरकमें ही प्राप्त हो सकता है।

( जीव ) देवोंकी कुयोनियोंमें अनन्तगुना मानस-दुख सहता है। ( इस प्रकार मैंने ) संसारमें भ्रमण करनेवाले जीवकी देवगतिका फल बताया ॥९॥

१०

## जिनसे देवगति प्राप्त होती है उन कर्मोंका विवरण

जो देवगतिको धर्मसे प्राप्त करते हैं, उनके बारेमें मैं बताता हूँ। हे नराधिप, तुम सुनो। जो व्रत, शील, नियम और संयम धारण करते हैं तथा दुर्धर पाँच महाव्रतोंका पालन करते हैं, जो शिक्षाव्रत और गुणव्रत धारण करते हैं तथा अपने मनको विषयोंकी ओर जानेसे रोकते हैं, जो जिनवरका अभिषेक ( दिनमें ) तीन बार कराते हैं तथा आगम, नियम और योगका परिचिन्तन करते हैं, जो दयावान्, धर्मवान् तथा इन्द्रियोंका दमन करनेवाले हैं, जिन्होंने ऋषि, गुरु और देवकी निन्दा नहीं की, जिन्होंने जिनेन्द्रको पुंज चढ़ाई है तथा जिन-मन्दिर बनवाये हैं वे स्वर्गमें कान्तिसे शोभित तथा आठ गुणोंके स्वामी सुरेश्वरोंके रूपमें उत्पन्न होते हैं। वे सुखसे व्यतीत होते हुए कालको नहीं जानते तथा विशाल-स्तनवाली युवतियोंको आदर देते हैं।

नरक, तिर्यक्, मनुष्य तथा देव इन चारों गतियोंके सम्बन्धमें जो कहा गया है, हे शौरी-नगरीके स्वामी, वह मैंने यथार्थरूपसे बताया ॥१०॥

११

## प्रभंजन द्वारा दीक्षा ग्रहण; जिनेन्द्रका वाराणसी आगमन; जिनेन्द्रके पास हयसेन और वामादेवीका आगमन

समस्त शौरी-नगरीका प्रधान प्रभंजन-नृप, जिनेश्वरका भाषण सुनकर अपने नरवरोंके साथ उठ खड़ा हुआ तथा प्रदक्षिणा देकर और निरञ्जनको नमस्कार कर सामन्तोंके साथ जिनदीक्षामें स्थित हुआ। भविकजनोंको प्रतिबोधित कर जिनेश्वर वाराणसी नगरीको गये। जगके सार ( जिनवर ) उपवनमें ठहरे। वहाँ व्रत धारण करनेवाले भविकजन आये। हयसेन-नृपने वार्त्ता सुनी और उनके अंगोंमें हर्षकी मात्रा समाई नहीं। कुलका भूषण तथा उत्तम भूषणोंको धारण करनेवाला वह अन्तःपुर (की स्त्रियों) के साथ जिनवरके पास पहुँचा। वार्त्ताकी जानकारी होनेपर वामादेवी भी प्रसन्न होती हुई अपने पुत्रके पास आई। माता वामादेवी तथा नृप हयसेनने जिनेश्वरको प्रणाम कर यह कहा—

"हे भट्टारक, हे परमेश्वर, आप हमें उस सुभावने शिव-सुखका उपदेश दो तथा इस भयानक संसारके पार उतारो ॥११॥

१२

## जिनेन्द्रका हयसेनको उपदेश

"कलिकालके दोषोंको दूर करनेवाले तथा समस्त परीषहों और कामका निवारण करनेवाले हे जिनवर, हे परमेश्वर, हे प्रभु, तुम वह करो जिससे कि आपके अनुयायी हम लोगोंको, अविचल बोधि प्राप्त हो जाये।" यह सुनकर मोक्षरूपी महापथपर गमन करनेवाले जिनेश्वर स्वामीने कहा—हे हयसेन, तुम महाव्रतोंका पालन करो तथा जिनदीक्षा लेकर परलोकपर दृष्टि डालो। कलिकी रोक-थाम करनेवाले जिनधर्मको छोड़कर दूसरा कोई संसार पार उतारनेवाला नहीं है। जो चारों गतियों तथा कलिकालके दोषों और पापोंका नाश करनेवाले जिनशासनकी आराधना करते हैं, जो शुद्ध सामायिकका पालन करते हैं तथा बड़ी-बड़ी रात्रियोंमें भोजनका त्याग करते हैं, वे सुव्रती आठवें भवमें निवृत्ति प्राप्त करते हैं तथा मनोहर शिव सुख पाते हैं। पुनश्च जिसका व्रत और सामायिक शुद्ध है उसे शीघ्र ही प्रसिद्ध शिव-सुख मिलेगा।

जो आसनभव्य दिखाई देता है जिन-शासनकी संगति उसे प्राप्त है तथा जो अभव्य और अज्ञान है उसके मनमें वह ( जिनशासन ) नहीं बैठता ॥१२॥

## १३

## नागराजका आगमन; उसके पूछनेपर जिनेन्द्र द्वारा अपने पूर्वजन्मोंके वृत्तान्तपर प्रकाश; प्रथम जन्मका वृत्तान्त

जब जिनेन्द्र हयसेनको समझा रहे थे, तब ( आगेकी घटनाका ) यह कारण उपस्थित हुआ। वहाँ सब महान् सुर, असुर, विद्याधर भवनवासी देव तथा श्रेष्ठ नर आये। उसी समय जिनवरके चरणोंमें प्रणाम कर अनुराग भरे नागराजने कहा—"हे भुवनसेवित जिनेश्वर देव, असुरने किस कारणसे उपसर्ग किया? हे जयश्रीसे युक्त स्वामी, क्या पूर्वका कोई वैर सम्बन्ध ( उससे ) था? आप यह बतायें।" उन वचनोंको सुनकर परमेश्वर जिनेश्वरने यह कहा—इस जम्बूद्वीपके भारतवर्षमें पोदनपुर नामका एक उत्कृष्ट नगर कहा गया है। वहाँ अरविन्द नामका राजा था जो नयवान् तथा सज्जनोंके प्रति अत्यन्त विनयशील था। उस राजाका अनेक विभूतियोंसे सम्पन्न एक विश्वभूति नामका प्रसिद्ध पुरोहित था। उसकी विनयसे युक्त अनुद्धरि नामकी पत्नी तथा कमठ और मरुभूति नामके पुत्र थे।

कमठकी प्रिय-गृहिणी वरुणा महासती और अत्यन्त मनोहारिणी थी तथा मरुभूतिकी वसुन्धरी नामकी ( गृहिणी ) कलाओं और गुणोंसे युक्त तथा विशालस्तनी थी ॥१३॥

## १४

## दूसरे तथा तीसरे जन्मोंका वृत्तान्त

कमठने मरुभूतिकी पत्नीका उसी प्रकारसे अपकर्षण किया, जिस प्रकारसे गज करिणीका करता है। मरुभूतिने राजसभामें न्यायकी माँग की। इससे दोनोंमें वैर भाव उत्पन्न हुआ। पापी कमठ नगरसे निकाला गया। उसने रौद्रभावसे पञ्चाग्निका सेवन किया। कालान्तरमें अपने भाईको पाकर कमठने मरुभूतिका प्राणान्त किया। वह मरकर वनमें गजेन्द्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। कमठ भी कुक्कुट-नाग हुआ। अरविन्द भी राज्यभार त्यागकर निर्विकार रूपसे जिनदीक्षामें स्थित हुआ। मुनिवरने गजको प्रतिबोधित किया। नागने गजको कुम्भस्थलीपर काटा। जिनवरका स्मरणकर गज सहस्रार-कल्पको गया तथा वह दर्पशील नाग नरकको प्राप्त हुआ।

भयावना कुक्कुट-सर्प अनेक प्रकारके दुख सहता था तथा वह गज तपके कारण स्वर्गलोकमें उत्तम देवोंके सुख भोगता था ॥१४॥

## १५

## चौथे तथा पाँचवें जन्मोंका वृत्तान्त

मेरुके पूर्वमें विदेहक्षेत्रमें सुकच्छविजय नामका विभाग है। वहाँ वैताढ्यगिरिपर विद्याधरोंका आवास, भुवनमें प्रसिद्ध श्रीतिलक नगर है। वहाँ विद्याधरोंका राजा विद्युद्वेग रहता था। वह रूपमें कामदेव था मानो स्वर्गसे आया हो। गजका जीव पुण्यके कारण समस्त सुरपतिके सुख भोगकर उस ( विद्युद्वेग ) के पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। उसका नाम किरणवेग था वह कलाओं और गुणोंसे अवतरित देवके समान था। उसने राज्यका भार त्यागकर परमार्थका सार तप ग्रहण किया। तप और नियमोंके प्रभावसे वह किरणवेग कनकगिरिपर गया, जहाँ देवोंका समूह था। इसी समय कलिकालके अनेक दोषोंसे युक्त वह नाग नरकसे निकला। वह उसी कनकगिरिपर विशाल तथा कृष्ण देहवाले अजगरके रूपमें यमके समान उत्पन्न हुआ। उस अजगरने किरणवेगको निगल लिया। ( निश्चित ही ) वह ( किरणवेग ) अपने कर्मके फलसे उस नागको मिला।

अजगर अनेक प्रकारके भयोंसे असुहावने रौद्र नरकमें गया तथा मुनि-किरणवेग-परमेश्वर सुहावने अच्युत ( स्वर्ग ) में पहुँचा ॥१५॥

## १६

## छठवें तथा सातवें जन्मोंका वृत्तान्त

सुमेरुके पश्चिमकी ओर भुवनमें अजेय प्रभंकरा नामकी पुरी है। वहाँ अनेक लक्षणोंसे भूषित-शरीरवाला वज्रवीर नामका राजा था। मुनि-किरणवेग सुखका अनुभव कर, स्वर्गसे च्युत हो अवतरित हुआ। वह उसके ( वज्रवीरके ) पुत्रके रूपमें

चक्रायुध नामसे उत्पन्न हुआ। उसके रूपसे ( उसके ) कामदेव ( होनेकी ) शंका होती थी। आभरण, वस्त्र तथा आयुधोंका त्यागकर उस चक्रायुधने दीक्षा ग्रहण की। व्रत, नियम, शील तथा तपसे तपाई हुई देहको धारण करनेवाला, मोहके साथ समस्त कलिकालके दोषोंको दूर करनेवाला तथा धर्मका चिन्तन करनेवाला वह मुनि ज्वलनगिरिपर गया। वह वहाँ कर्मोंको क्षीण करनेवाले दो प्रकारके तप करता था। ( इसी समय ) उस अजगरका महापापी जीव नरकसे निकलकर उस पर्वतपर उत्पन्न हुआ। उसका जन्म म्लेच्छाधिपकी योनिमें हुआ। उस अधर्म करनेवालेका नाम कुरङ्गम था। उसने चक्रायुध मुनिको देखकर उसके शरीरपर सैकड़ों बाणोंसे आघात किया।

म्लेच्छाधिप नरकको प्राप्त हुआ। वहाँ उसने विकराल दुःख सहे। चक्रायुध ग्रैवेयक ( स्वर्ग ) में पहुँचा जहाँ अनन्त शुभ सुख हैं ॥१६॥

## १७
## आठवें जन्मका वृत्तान्त

गिरिराजके पूर्वकी ओर विदेहवर्षमें मनुष्यों और देवों द्वारा प्रशंसित रम्य-सुर-विजय है। उसमें प्रभंकरा नामकी नगरी थी, जहाँ यशसे युक्त वज्रबाहु नामका राजा था। चक्रायुध स्वर्गसे च्युत होकर उसके घरमें कुलको हर्ष देनेवाले पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। वह कनकके वर्णका था अतः उसका नाम कनकप्रभ रखा गया। रूपमें उसके समान दूसरा कोई नहीं था। वह नृप पुरोंसे महान् इस पृथिवीका पालन कर जिन-दीक्षामें स्थित हुआ। उसी समय कनकप्रभने शुभ भावसे सहज ही तीर्थङ्कर-गोत्रका बंध किया। वह साधु विहार करता हुआ सुकच्छ पहुँचा तथा मदनकी दाहसे रहित होकर ज्वलनगिरिपर स्थित हुआ। उसी समय वह पापदृष्टि कुरङ्गम दुःख-सहन कर नरकसे निकला। वह उसी गिरिपर धवल, लम्बी पूँछवाला तथा लपलपाती जीभ-वाला सिंह हुआ।

वह श्रेष्ठ मुनि उस पापासक्त सिंहके पैरोंकी चपेटमें आया। उस ( सिंह ) ने तीक्ष्ण नखोंसे उसके शरीरको चीर-फाड़कर सुखकी ओर गमन करनेवाले ( उस मुनि ) को पृथिवीपर डाल दिया ॥१७॥

## १८
## नौवें तथा दसवें जन्मोंका वृत्तान्त; दसवें जन्ममें जिनेन्द्रसे सम्बन्धित व्यक्ति प्रथम जन्ममें उनसे किस रूपसे सम्बन्धित थे इसका विवरण

वह सिंह रौद्र नरकको प्राप्त हुआ। परमेश्वर भी वैजयन्त ( स्वर्ग ) को गए। वहाँ अनन्तकाल तक सुख भोगकर शुभ कर्मोंका विशाल संचय करनेवाला तथा जय पानेवाला मैं वाराणसी नगरीमें हयसेनके पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ हूँ। जो ( मेरे ) प्रथम जन्ममें पोदनपुरमें धन-धान्यसे समृद्ध विश्वभूति ब्राह्मण हमारा पिता था वही क्रमसे यह हयसेन नराधिप हुआ है। जो उस समय मेरी माता थी वह यही जगके स्वामीकी माता वामादेवी है। जो उस समय (मेरा) भाई कमठ था वह यही असुर है जिसने ( उपसर्ग ) परम्परा प्रस्तुत की। जो कमठकी पत्नी हमारी भावज थी, वह यह दुर्लभ प्रभावती है। जो उस समय कुल कलंक वसुंधरी मेरी पत्नी थी तथा जो कुटिल और शंकाओंसे व्याप्त थी वह कलाओं, गुणों और लज्जासे युक्त, गणधरकी कन्या तथा स्वयं अर्जिका यह प्रभावती है।

जो अन्य जन्ममें हमारे वैरका कारण हुआ था, उस सबको, हे नागराज, मैंने तुम्हें संक्षेपमें बताया ॥१८॥

## १९
## हयसेन द्वारा दीक्षाग्रहण; जिनेन्द्रका निर्वाण

हयसेन नाना प्रकारके दुखोंकी परम्परासे युक्त अपने अन्य भवोंको सुनकर, धरणीधरके पुत्रको राज्य देकर तथा प्रव्रज्या ग्रहण कर जिन-दीक्षामें स्थित हुआ। परमेश्वरी माता वामादेवी जिनेन्द्रकी शरणमें गई तथा अर्जिका हुई। उसी समय दूसरे अनेक भविकजन हर्ष-पूर्वक जिन-दीक्षामें स्थित हुए। किसीने सम्यक्त्व, किसीने अणुव्रत तथा किसीने शिक्षाव्रत ग्रहण किये। चतुर्विध-संघके साथ परमेश्वर तथा पाप-रहित जिनप्रभु दर्शनको समझाते हुए, भुवनमें वर्तमान सबको प्रतिबोधित

करते हुए तथा दस प्रकारके प्रशस्त धर्मको बताते हुए सम्मेदगिरिको गये। भुवनके स्वामी, चारों प्रकारके देवों, गणधरों और ऋषियोंसे युक्त तथा जगके प्रकाशक जिनवर दण्डप्रतर ( तप ) को पूराकर तथा एक सौ अड़तालीस प्रकृतियोंका क्षयकर मोक्षको गये तथा उस स्थानपर अविचल तथा शिवसुखसे युक्त होकर निवास किया।

महान् तथा मुनियोंमें श्रेष्ठ हयसेन चारों गतियों तथा कलिकालके दोषोंसे रहित होकर तथा केवलज्ञानको प्राप्त कर अपने पुत्रके देशमें पहुँचे ॥१९॥

## २०
## ग्रन्थका परिचय

अट्ठारह सन्धियोंसे युक्त यह पुराण त्रेसठ पुराणोंमें सबसे अधिक प्रधान है। नाना प्रकारके छंदोंसे सुहावने तीन सौ दस कडवक तथा तेतीस सौ तेईस और कुछ विशेष पंक्तियाँ इस ग्रंथका प्रमाण है। यह स्पष्टतः पूराका-पूरा प्रामाणिक है। ऋषियों द्वारा जो भी तत्त्व निर्धारित किया गया है, वह सब इस ग्रन्थमें अर्थ-भरे शब्दोंमें निबद्ध है। जो ऋषियोंने पार्श्व पुराणमें कहा है, जो गणधरों, मुनियों और तपस्वियोंने बताया है तथा जो काव्यकर्ताओंने निर्दिष्ट किया है वह मैंने इस शास्त्रमें प्रकट किया है। जिससे तप और संयमका विरोध हो वह मैंने इस ग्रन्थमें नहीं कहा। जिससे सम्यक्त्व दूषित हो, उस आगमसे भी मेरा कोई प्रयोजन नहीं रहा।

विपरीत-सम्यक्त्व-सहित किन्तु मनोहरकाव्य मिथ्यात्व उत्पन्न करते हैं तथा किंपाक फलके समान अन्तमें असुखकर होते हैं ॥२०॥

## २१
## ग्रन्थके पठन-पाठनसे लाभ

जो इस महापुराणका श्रवण करेगा वह त्रिभुवनमें प्रामाणिक होगा; उसको भय या पराभव कोई नहीं करेगा, उसे ग्रहों और राक्षसोंकी पीड़ा नहीं होगी, उसे अपशकुन दूषित नहीं करेंगे, उल्टे वे नष्ट हो जायेंगे, उसे व्यन्तर और भुजंग नहीं डसेंगे, अग्नि उसे नहीं जलायेगी, व्याधियाँ उसे नहीं होंगी, उपसर्ग-पीड़ा और शत्रु नाशको प्राप्त होंगे, गज, वृषभ और सिंह उसपर आक्रमण नहीं करेंगे, हानि पहुँचानेवाले, चोर तथा रागयुक्त व्यक्ति उसे दूरसे प्रणाम करेंगे, जलसे भरी हुई विशाल नदी उसके लिए पादगम्य होगी तथा जलप्रवाहमें डुबाकर बहा न ले जायेगी, डाकिनी, पिशाच तथा ग्रह उसे आक्रान्त नहीं करेंगे, रणभूमिमें रिपु उसकी गतिका अवरोध नहीं करेंगे, उसे राजपीडा नहीं होगी तथा दुष्ट पशु उसे भय नहीं पहुँचायेंगे ॥२१॥

जो कर्णोंको सुहावने इन अक्षरोंका हृदयसे स्मरण करेगा उसके घरमें भी अग्नि, भूत, ग्रह और पिशाच उपद्रव नहीं करेंगे ॥२१॥

## २२
## पद्मकीर्तिकी गुरु-परम्परा

इस पृथ्वीपर सुप्रसिद्ध, अत्यन्त मतिमान्, नियमोंको धारण करनेवाला तथा श्रेष्ठ सेनसंघ है। उसमें चन्द्रसेन नामके ऋषि थे जिनके जीवित रहनेके साधन ही व्रत, संयम और नियम थे। उनके शिष्य महामती, नियमधारी, नयवान्, गुणोंकी खान, ब्रह्मचारी तथा महानुभाव श्री माधवसेन थे। तत्पश्चात् उनके शिष्य जिनसेन हुए। पूर्व स्नेहके कारण पद्मकीर्ति उनका शिष्य हुआ जिसके चित्तमें जिनवर विराजते थे। जिनवरके धर्मका प्रवचन करनेवाले, गारव, मद आदि दोषोंसे रहित तथा अक्षरों और पदोंको जोड़नेसे लज्जित मैंने जिनसेनके निमित्तसे इस कथाको रचा है। लोकमें मनुष्योंको जिसका भाव रुचिकर होता है वह कुकवित्व भी जनोंमें सुकवित्व बन जाता है। यदि मैंने भूलसे कुछ कह दिया हो तो, हे सज्जनो, उसे आप अवश्य क्षमा करें।

श्री गुरुदेवके प्रसादसे मैंने यह समस्त चरित लिखा है। मुनिश्रेष्ठ पद्मकीर्तिको जिनेश्वर विमल बुद्धि प्रदान करें॥२२॥

*॥ अठारहवीं सन्धि समाप्त ॥*

**॥ श्री पार्श्वनाथचरित समाप्त ॥**

# शब्दकोश

अंक मूल पाठकी क्रमशः सन्धि कडवक और पंक्तिका निर्देश करते हैं। जो सामान्य शब्द एक ही अर्थमें बहुधा प्रयुक्त हुए हैं उनके उन सभी स्थानोंका निर्देश नहीं किया गया जहाँ-जहाँ वे प्रयुक्त हैं। असामान्य शब्दोंके उन सभी स्थानोंका निर्देश किया गया है जहाँ-जहाँ वे प्रयुक्त हैं।

तत्सम शब्दोंको उनके आगे त. स. अक्षर लिखकर व्यक्त किया गया है।

जिन शब्दोंको देशी शब्द माना है उन्हें तारक ( * ) चिह्नसे अंकित किया गया है।

क्रियाओंको √ इस चिह्नसे अंकित किया गया है। क्रियाओंके समस्त रूपोंका तथा जिन-जिन स्थानोंपर वे रूप प्रयुक्त हुए हैं उनका निर्देश किया गया है।

जो अपभ्रंश-शब्द संस्कृतसे उत्पन्न माने गये हैं उनके आगे संस्कृत-शब्दोंको भी दिया गया है। जहाँ आवश्यक प्रतीत हुआ है वहाँ शब्दोंका हिन्दी-अर्थ भी कोष्ठकमें दिया गया है।

जिस अपभ्रंश-शब्दकी हिन्दी या मराठीशब्दसे विशेष समता दिखाई दी है उस अपभ्रंशशब्दके साथ उस हिन्दी या मराठीशब्दको भी दे दिया गया है।

इस ग्रन्थमें प्रयुक्त किसी शब्दका समावेश यदि हेमचन्द्रकी प्राकृत व्याकरण या देशी नाममालामें हुआ है तो इन ग्रन्थोंका उल्लेख कर जहाँ वह शब्द उन ग्रन्थोंमें आया है उस स्थानका भी निर्देश किया गया है।

जिन शब्दोंकी उत्पत्ति या अर्थ संदेहात्मक है उनके आगे प्रश्नसूचक चिह्न लगा दिया गया है।

निम्नलिखित संकेत-अक्षरोंका उपयोग किया गया है—

आ० = आज्ञार्थ; ए० = एक वचन; क० = कर्मणि; कृ० = कृदन्त; क्रि० = क्रियार्थक; तृ० = तृतीयपुरुष; दे० ना० = देशी नाममाला; द्वि० = द्विवचन, द्वितीय पुरुष; पू० = पूर्वकालिक; प्र० = प्रथम पुरुष; प्रे० = प्रेरणार्थक; ब० = बहुवचन; भ० = भविष्यकाल; भू० = भूतकाल; म० = मराठी; वर्त० = वर्तमानकाल; स्त्री० = स्त्रीलिंग; वि० = विध्यर्थ; हि० = हिन्दी; हे० = हेमचन्द्र प्राकृत व्याकरण।

[ अ ]

**अइ**—अति १.४.८; १.२२.३; १७.३.१

**अइकंत**—अतिक्रमका भू० कृ २.५.३

**अइतम**—अतितम (महातम = सातवाँ नरक) १६.४.३

**अइरावय**—ऐरावत १.३ ३; ८.१३.४

**अइस**—ईदृश् ११.६.६

**अइसय**—अतिशय १५.८.११

**अइसयमह**—अति + शतमख ( = इन्द्रसे बड़ा ) ६.३.२

**अउण**—अपुण्य १३.१३.३

**अउव्व**—अपूर्व ३.१.४

**अंकिय**—अंकित ५.१.३

**अंकुस**—अंकुश १२.२.८

**अंकोल्ल**—अंकोठ ( = एक वृक्ष हे० १'२००) १४.२.७

**अंग**—त स (१ = आचारांगादि द्वादशांग) ३.१.४; ६.१७.५
( २ = शरीरावयव ) ४.१.४; १३.१२.४

**°अंगण**—अंगन २.२.२; १०.४.१०; ११.२.६

**अंगरक्ख**—अंगरक्ष ( = अंगरक्षक ) २.३.६

**अंगुट्ठ°**—अंगुष्ठ ३.३.२
—अंगुष्ठक ८.२३.१

**अंगुब्भव**—अंगोद्भव १०.८.२

अंचिय—अञ्चित ( = युक्त ) ३.१.१२
अंजणगिरि —अंजनगिरि १४.१३.१२
अंजलि—त स १५.३.२
अंड—त स ( = शरीरका एक अंग ) २.१२.३
अंत—त स ( = समाप्ति ) २.६.८; २.११.४;४१२.५
अंत—अंत्र ( = आंत ) ११.३.१६; १८.४.४
अंतकाल—त० स० ( = मरण ) १.२२.११
√ अंतर—अंतरय्
  वर्त०तृ०ब० अंतरंति १८.२.६
  भू० कृ० अंतरिय १६.१५.५
अंतयडदसम—अंतकृतदशांग ( = आठवाँ श्रुतांग ) ७.२.६
अंतराय—त स २.१५ ८; ६.१५.११; ६.१६.६.१३.६.८
अंतरि—अंतरे ( = बीचमें ) १०.३.१
अंतेउर—अंतःपुर १.३.३; २.१.४; २.३.२.२ ३.६;३.१.२
अंथमिय—अस्तमित १०.३.१०; १०.१०.१
अंथवण—अस्तमन ( = अस्त होना) १०.७.३; १०.८.१
अंदोलय—आंदोलक ( = झूला ) १३.४.३
अंध—त स ३.८.११
अंधारय—अंधकार १४.२०.१२
अंधारिय—अंधकारित १४.२२.१०
अंबर—त स ( = आकाश ) ८.१५.३; ११.१३.३;
  १६.१६.१०
अंसु—अश्रु ३.१६.२
  —अंसुव १.१३.६
अकलंकिय—अकलंकित ६.१८.४; १०.११.११
अकल—त स ( = कला रहित = अविभाज्य ) १५.१०.३
अकाल—त स ( = असमय ) १७.४.१०
°अक्क—अर्क ( = सूर्य ) १२.१०.१०
अक्ख—अक्षम ३.७.१; ३.१३.४
°अक्ख—अक्षि ( = आंख ) ६.८.१०
अक्ख—अक्ष ( = एक प्राणी ) १८.३.४
अक्ख—अक्ष ( = जीवात्मा ) ३.१२.३
√ अक्ख—आ + ख्या ( = व्याख्या करना = कहना )
  वर्त० तृ० ए० अक्खइ २.१४.६
  वर्त० प्र० ए० अक्खमि १.१४.४;३.३.१;३.१०.१२
  वर्त० कृ० अक्खंत १०.१३.३
  भू० कृ० अक्खिय ३.१५.१२;३.११,१०.६.३.१०;
  पू० कृ० अक्खिवि ४.१२.१०
अक्खय—अक्षय १५.१.३
  —अक्खय ६.८.७;८.२२.५;१४.१.१
अक्खय—अक्षत ( = पूजाके चावल ) १३.२.७
अक्खर—अक्षर २.५.१;१८.२०.३
अक्खसुत्त—अक्षसूत्र ७.१३.७
°अक्खाण—आख्यान १६.१२.१०
अक्खीण—अक्षीण ७.७.३
अक्खोह—अक्षोभ ( = क्षोभरहित ) ३.६.५
अक्खोहणि—अक्षौहिणी १२.५.२;१२.५.८
अखंडिय—अखंडित ६.२.१२.३.१८.१२
अखत्त—अक्षात्र ( = क्षत्रियके लिए अनुचित) १३.३.२
अखलिय—अस्खलित १.१.५;७.१०.२;८.१७.१०
√ अगण—अ + गणय्
  वर्त० तृ० ब० अगणयंति १२.२.८
  वर्त० कृ० अगणंत १.२१.६;५.१०,४
अगाह—अगाध ६.१०.३;३.३.३;१३.१३.१०
अगुणण—( = मननहीन) १४.२४.७
अग्ग—अग्र ( = समक्ष, सामने) १.१७.८;४.१.१०
°अग्ग—अग्र ( = अग्र भाग) ६.१२.५
अग्ग°—अग्र (प्रधान) ५.२.१
अग्गयणीय—अग्रायणीय ( = दूसरा पूर्वांग ) ७.३.१
अग्गिकुमार—अग्निकुमार ( = भवन वासियोंका एक भेद )
  १६.३.५
अग्गेय—आग्नेय ( १ = दिव्यास्त्र ) ११.७.११;१२.७.२
  ( २ = दिशा ) ३.१०.२
अचल—त स ३.६.१
अचल—त स ( = तीसरा बलदेव ) १७.२०.१
अचलिंद—अचलेन्द्र ( = मेरु पर्वत ) १६.५.१
अचिंत—अचिंत्य ४.८.२;८.१८.१०;१०.४.१;११.२.६
अच्चंत—अत्यंत ७.६.३
अच्चब्भुव—अति + अद्भुत १४.४.६
°अच्चिय—अर्चित १७.२४.१
अच्चुव—अच्युत ( = सोलहवाँ स्वर्ग ) ४.११.७;५.३.२;१६.५.३
अच्चेल—अचेल ( = वस्त्र रहित ) ४.८.३
√ अच्छ—अ + चि ( = रहना )
  वर्त० द्वि० ए० अच्छहि ५.५.७
  वर्त० द्वि० ब० अच्छहु २.१०.३
  वर्त० तृ० ए० अच्छइ १.१३.३;४.२.३;५.७.१
  वर्त० तृ० ब० अच्छहिं १.५.६
  आ० द्वि० ए० अच्छु १०.२.८
  वर्त० कृ० अच्छंत ७.६.८;८.३.१
  स्त्री० अच्छंति १.११.१३
अच्छ—त स अच्छ ( = निर्मल ) १.२२.६
  स्त्री० अच्छि ५.२.३

अच्छर—अप्सरस् ४.३.४;८.१३.१
अछिद्द—अ + छिद्र १४.२६.६
अजय—अजेय १८.१६.१
अजयर—अजगर ४.११.२;४.१२.१;५.९.१;१८.१६.८
अजर—त स (= जरा रहित ) १.१.५;१५.१.१२
अजिय—अजित (= दूसरा तीर्थंकर ) १७.१०.३
अजुत्त—अयुक्त (= असंगत ) १.८.६;२.४.५
अजोह—अयोध (= जिसके समान दूसरा योद्धा न हो )
८.१६.१
अज्ज-अज्जु—अद्य (= आज ) १.१७.७;२.१.५ ( बहुशः )
अज्ज—आर्य १०.१.७
अज्जखंड—आर्यखंड (= भरत क्षेत्रके वे भाग जहाँ आर्य रहते हैं)
६.४.४;१६.१०.१०
अज्जाण—अज्ञान २.४.८
अज्जिय—आर्यिका ३.११.६;१५.१२.८;१८.१८.१०
अज्जिय—अर्जित १.२१.१२;५.१०.९;८.१५.१२
अज्झप्प—आध्यात्म १४.१२.२
अट्ट—आर्त (= एक ध्यान ) ३.१५.२;१४.३०.२
अट्ट—त स (= दूकान ) ३.२.४
अट्ठ—अष्ट ६.१.९;६.१५.५
—अट्ठम—अष्टम ६.१५.११;१७.१६.८
अट्ठंग—अष्ट + अंग ८.१२.६;८.२३.३
अट्ठवीस—अष्टाविंशति ६.१६.४
अट्ठारह—अष्टादश ३.४.४;६.३.५;७.४.२;१२.५.१४;
१४.३०.१०;१७.२३.६
—अट्ठारस १.६.२
°अट्ठि—अस्थि १३.१०.८
अट्ठोत्तर—अष्ट + उत्तर ८.११.५;१४.१.४
अडयाल—अष्टचत्वारिंशत् (= अड़तालीस ) १.२.१;६.१६.७
अडवि—अटवि १०.१२.५
अड्ढ—अर्ध १४.२०.११
अड्ढाइय—अर्धतृतीय (= ढाई ) १६.९.८;१६.१०.३
१६.१५.१;१६.१५.९;
°अण—अन ८.११.४;६.१.५
अणंग—अनंग १.८.५;१.१२.६;४.१.४
अणंत—अनंत २.१२.११;४.२.४;१७.१०.७
अणण्ण—अनन्य १५.३.१०
❀ अणक्ख (= क्रोध ) १४.६.२
अणगूहिय—अनगूहित ( = बिना छिपा हुआ ) ७.५.२
अणय—अनय २.१०.६;६.६.२;६.१२.६
अणत्थि—अनर्थिन् (= अर्थ-रहित ) १.६.८
अणयार—अनगार ३.११.६;५.७.४;१५.६.१
अणव—ऋणवत् (= कर्जदार ) २.१०.६
अणवरय—अनवरत ४.५.५
अणविण्ण—अनविज्ञ (= जानकार ) ६.६.६
अणव्वस (= अवश ) ११.६.१२
अणसण—अनशन १३.१२.२
अणहिय—अनहित (= अहित ) १.१५.१०
अणहुंत—अन + भू का० वर्त० कृ० १४.५.१
अणाइ—अनादि २.८.९;६.१६.११;८.२२.५
अणालस—अनालस (= आलस रहित ) ६.६.६;६.७.७
अणाह—अनाथ ५.६.१०
अणाहिय— अन् + आधि + क (= चिन्ता रहित ) ८.२३.६
अणिओय—अनियोग १७.४.१
अणिओग १३.१४.६;१४.३.८
अणिंदिय—अनिन्दित ६.१८.२;७.८.३
अणिक्किणी—अनीकनी १२.५.८
अणिट्ठ—अनिष्ट १.४.३;१.४.११;२.६.८;३.१४.८
अणिट्ठिय—अनिष्ठित (= असमाप्त = परिपूर्ण ) ८.१.१२
अणिट्ठिय—(= स्थित ) १६.२.६;१६.३.६;१६.७.३;१७.३.१०
अणिव्वुइ—अनिवृत्ति ७.१२.११
अणुकूल—अनुकूल १.१२.३;६.३.६
अणुक्कम—अनुक्रम १७.३.३
√अणुचर—अनु + चर
वर्त० तृ० ए० अणुचरइ ४.१०.७
अणुत्तरदसम—अनुत्तरोपपातिकदश (= नौवाँ श्रुतांग ) ७.२.६
अणुत्तर—अनुत्तर (= अनुदिश नामक विमान-पटलसे आशय)
१६.५.११
अणुदिणु—अनुदिनम् १.१.१;१.१०.२;३.४.५
अणुद्धरि—(= मरुभूमि की माता ) १.१०.४;१.११.१
अणुपेहणा—अनुप्रेक्षणा ५.८.८;१४.३.६
अणुबद्ध—अनुबद्ध ३.६.६
अणुब्भड—अन् + उद्भट ६.७.८
अणुभाय—अनुभाग ६.१७.१
अणुमाण—अनुमान २.२.४
अणुरइ—अनु + रति (?) (= उत्पात ) १०.१०.४
अणुरत्त—अनुरक्त १.१२.१०
अणुराय—अनुराग १.११.१३;४.५.१३;६.१.६;६.६.१
अणुराह—अनुराधा (= नक्षत्र ) १३.६.३
अणुरुव—अनुरूप २.१३.११
अणुलग्ग—अनुलग्न १०.६.७
अणुलोम—अनुलोम (= अनुकूल ) ८.११.१
अणुवय—अणुव्रत ३.७.३;३.६.१२
—अणुव्वय ३.६.११;३.१३.१०;३.१५.१२

√अणुहव—अनु + भू (= अनुभव करना)
वर्त० तृ० ए० अणुहवइ २.८.७
वर्त० तृ० ब० अणुहवंति २.८.५
वर्त० कृ० अणुहवंत १.१९.३
पू० कृ० अणुहविवि १.२२.८
√अणुहुंज—अनु + भुंज
वर्त० तृ० ए० अणुहुंजइ ३.१९.१०
अणूण—अन्यून १७.१७.८
अणेय—अनेक २.८.४; ८.७.२
अणेय—अज्ञेय या अणेय १७.२४.४
अणेयकाल—अनेककाल (= बहुत समय) ६.१४.१
अणोरा—(?) (= व्यंतर देवोंका एक भेद) १६.८.३
अण्ण—अन्य १.३.३;१.१०.९;५.१०.९
अण्णाण—अज्ञान १.२०.३;३.२.९
अण्णाणिय—अज्ञानी + क १३.१०.१०
अण्णेक—अन्य + एक ९.४.१
अण्हाण—अस्नान ४.८.९
अतुलिय—अतुलित (= अतुल्य) १५.१०.८
अत्तमो—(?) (= व्याप्त) ११.३.११
अत्थ—अस्त्र १२.९.१४
अत्थ—अग्र ३.४.६
अत्थ—अर्थ ७.२.५;७.४.९
अत्थमिय—अस्तम् + इत (= अस्त हुआ) १३.६.११
अत्थाण—आस्थान १.११.३;१.१७.६;२.२.१;९.४.२
अत्थाह—अस्ताघ (= बिना थाहका) ९.९.२
—अथाह ११.७.५
अत्थि— अस्ति (= है) १.२.३ (बहुशः)
अत्थिणत्थि—अस्तिनास्तिप्रवाद (= चौथा पूर्वाङ्ग) ७.३.२
अथिर—अस्थिर ५.१.७;५.५.६
अदत्तादाण—अदत्तदान ४.८.३
अद्ध—अर्ध १.१७.२;९.११.२
अद्धइंदु—अर्धेन्दु (बाण) १०.६.२;११.३.८;११.७.३
अध°—अधस् १६.२.१०;१६.५.१०
अध्रुव—अध्रुव १०.८.९
अपमाण—अप्रमाण (= अनेक) २.१२.७;११.८.२८
—अप्पमाण १.२.२
अपवग्ग—अपवर्ग २.१०.१;१७;२०.९
अपहार—(= अपहारक) १.२२.४
अप्प—आत्मन् (= स्वतः) १३.१०.३
अप्पचित्त—आत्मचित्त (= अपनेमें लीन = स्वार्थी) १७.९.८
अप्पण—आत्मनीन (= अपना) २.११.२;२.२०.१
—अप्पणय १.४.११
अप्पमिच्चु—अल्पमृत्यु २.१३.१२
अप्पय—आत्मन् (= स्वतः) १.३.८;३.१.१०
अप्परिमाण—अप्रमाण ८.१.१
अप्पसत्थ—अप्रशस्त १३.८.७
अप्पाणय—आत्मन् (= स्वतः) १.२.५;४.२.१
अप्पिय—अप्रिय ५.९.१०
अप्पिवि—अर्पय् का पू० कृ० ८.२१.७
√अप्फाल—आस्फालय्
भू० कृ० अप्फालिय ८.१८.३
पू० कृ० अप्फालिवि ९.१०.६;११.१०.११
—अप्फालेवि १२.९.१
अबुह—अबुध (= अज्ञानी) १.१७.९;१.१८.२;
—अबोह १०.२.४
अबुहभूण—(= भ्रूणके समान ज्ञानहीन) ९.१०.४
अबुहराशि—(= अज्ञानका भण्डार) ७.१३.४
√अब्भत्थ—अभ्यर्थय् (= अभ्यर्थना करना)
भू० कृ० अब्भत्थिय १.४.८;१.४.१०
पू० कृ० अब्भत्थिवि १.४.७
अब्भिंतर—आभ्यंतर (= भीतरी) ५.८.८;७.५.५
अब्भिडिय—आ + गम् का० भू० कृ० (= भिड़ा हुआ = युद्धमें रत हे० ४०.१६४) ११.२.८
अभय—त स १.१.१०
अभव्व—अभव्य १८.१२.११
अभाव—त स १.१४.९
अमच्छर—अमत्सर (= मत्सर रहित) १७.२०.७
अमर—त स १,१,५
अमर°—त स (= देव) ४.११.८;५.१.१
अमराहिव—अमराधिप (= इन्द्र) १.६.६;४.३.७
अमरिस—आमर्ष १२.३.१२
अमल—त स (= निर्मल) ६.११.१४
अमिय—अमृत ८.२३.२;९.३.२.१०.११.२
अमोह—अमोघ १२.११.२
अम्ह—अस्मद् १.१५.४;२.४.९
अम्हारिस—अस्मादृश् १.१५.६;४.६.५;६.५.५;९.८.८
अयाण—अज्ञान (= अजान) १.१४.६;१.१५.१;१.१६.२;१.१८.२;१४.९.२
अयार—आचार १८.४.३
अयास—आकाश ११.३.१
अरडुअ—(?) (= एक वृक्ष) १४.२.९
अरविंद—(= पोदनपुरका राजा) १.८.१;२.१.३;३.१५.८
अर—त स (= अठारहवाँ तीर्थंकर तथा सातवाँ चक्रवर्ती) १७.१०.७.१७.१९.४

अरह—अर्हत् ५.१०.५
अरहंत—अर्हत् ३.४.४;३.१३.६
°अरि—त स (=शत्रु) १.५.२
°अरुण—त स (=रक्तवर्ण) १.२२.२;५.६.१०
अरुह—अर्हत् १५.११.३
अरे—(=तुच्छता वाची संबोधन) ६.१०.२
°अलंकार—त स १.३.५ (बहुशः)
अलंघ—अलंघ्य ३.२.६
अलक्ख—अलक्ष्य १५.१.६
अलच्छी—अलक्ष्मी (=अशुभकारिणी) १२.११.१५;१३.१२.६
°अलाव—आलाप १४.२४.८
अलि—त स (=भ्रमर) २.१२.४;१५.४.६;१८.३.५
अलिउल—अलिकुल (=भ्रमर-समूह) ८.१३.६;१०.११.८
अलिय—अलीक २.८.३
अलीढ—अलीक (=झूठा) १.१६.३
√अवगण्ण—अवगणय्
भू० कृ० अवगण्णिय १२.४.११
पू० कृ० अवगण्णिवि १.२१.१;३.१५.१०
अवगह—अवग्रह (=इन्द्रियज्ञान) ५.७.५
√अवगाह—अवगाह (=जलमें डूबकर स्नान करना)
वर्त० तृ० ए० अवगाहइ १.२३.६;६.११.५
अवगाह—(=जलमग्न होना) १४.१६.११
अवगूहण—अवगूहन (=ढाँकना) ३.४.६
अवण्णी—अवनि १३.१७.१०
अवत्थ—अवस्था (=दशा) १०.८.७
अवत्थु—अवस्तु (=निरर्थक) १५.२.७
अवयरिय—अव+तृ (=उतरना) का भू० कृ० १.८.५; १.८.६;१.२०.४; ५.३.२; ६.१०.१०;६.११.४; ११.६.५
अवसद्द—अपशब्द १.३.६
अवर—अपर १.७.८; १.६.१; १.११.६, १.१७.८; १.२१.५; २.४.१; ३.१०.२; ६.१.७; ७.४.६; १३.८.५
अवरण्ह—अपराह्न १३.१२.११
अवरविदेह—(=पश्चिम विदेह) ५.१.२
अवराह—अपराध १.१४.११;२.४.९;५.६.५
*अवरुंडण—(=आलिंगन दे० ना० १. ११) २.११.७; १८.१.१०
अवरुप्पर—(=परस्पर, हे० ४.४०६) १०.६.६; ११.१३.१
°अवलेव—अवलेप (=मत्सर) १.१५.३०; ११.१०.८
अवसर—त स १.१०.११; १.१६.४
अवसप्पिणि—अवसर्पिणी ८.१६.१०; १६.११.१४;१७.३.६
अवसाण—अवसान ३.१३.६; १०.८.८
अवहिय—अवहित (=सावधान) ५.४.७

√अवहर—अव+हृ
वर्त० तृ० ए० अवहरइ १३.८.५
वर्त० तृ० ब० अवहरंति १८.२.६
अवहि—अवधि (=एक ऋद्धि) ७.७.३
अवहिणाण—अवधिज्ञान ९.११.१; ८.३.२; ८.१२.३
अविचल—त स १.१.८;१.१.१३;२.६.३
अविग्घ—अविघ्न १.३.२
अवियारिय—अविचारित ५.६.५
अविरल—त स ११.७.१८
अविरोल—(?) (=प्रगाढ़) १.१७.३
अविसण्ण—अविषण्ण ६.७.८;११.१०.१६;१२.३.११
अविसंथुल—अ+वि+संस्थुल (=कठोर) १२.१५.५
अविसास—अविश्वास ३.६.४
°अवेयण—अवेदन (=वेदना (इन्द्रिय ज्ञान) रहित) १४.१४.१३
अव्वय—अव्यय १५.६.८
√अस—अश् (=भोजन करना)
वर्त० तृ० ए० असइ ४.१.७; ७.५.६
असंख—असंख्य २.१२.११; २.१३.३; ४.१०.४; ४.११.१
असक्क—अशक्य १४.१८.११
असज्झ—असाध्य १,१६.६; १०.६.१;१३.३.४
असढ—अशठ ६.६.११
असण—अशन ७.५.६
असणि—अशनि (=वज्र) १४.२६.२
असणिघोस—अशनिघोष (=हाथीका नाम) १.२२.७;३.१४.१; ३.१६.१
असण्णिय—असंज्ञी+क १८.३.११
असमाणिय—अ+सम्+आ+नी का भू० कृ० (=जो लाया नहीं गया=अविद्यमान) १४.८.२;१४.१६.३
असवालय—आस्रव+आलय ६.१६.७
असहंत—अ+सह् का वर्त० कृ० ११.६.३
असि—त स (=तलवार) ३.८.२; ४.१२.२;१०.२.३; ११.१.११;११.७.१
असिपत्त-महावण—असिपत्र-महावन (=नरकमें विद्यमान कोई वन) १८.१.११
असिपुत्ति—असिपुत्रि (=कटार) १०.६.७; १२.१५.१२
असिय—अशीति १७.११.६
असिवत्त—असिपत्र ६.१३.३
—असीपत्त ५.१२.११
असुर—त स २.१५.१०;११.५.७
असुरकुमार—(=भवनवासी देवोंका एक भेद) २.१४.८;१६.६.२;१६.६.७

असुरमंति—असुरमंत्रि (=शुक्र) ११.७.७
असुह—अशुभ १.२१.१२;५.६.१
असुहावण—असुखापन १.१४.१२;१.२२.११;२.११.११;
४.१२.१०
असेस—अशेष १.२.३;१.५.६;२.३.८;३.१.७
असेसहर—अशेषहर (=सर्वनाशक) ६.१७.१२
असोस—अशोष (=जो सोखा न जा सके) १४.१६.२
असोहिय—अशोभित ६.१६.१०
अहंग—अभंग (ज्ञान) १४.६.१
अहंग—(=भंगरहित=पूर्ण) ७.२.७
अहम्म—अधर्म १८.४.५
अहव—अथवा १.१२.११ (बहुशः)
—अहवइ १.३.१ ,,
—अहवा १.१.६ ,,
अहि—त स (=नाग) ३.७.३;४.१२.६;११.११.१४
अहिंद—अहि+इन्द्र १३.१२.६
अहिंस—(=हिंसारहित) १७.१५.१०
अहिंसण—(=अहिंसा) ३.६.३;४.८.१
अहिकीड—अहिकीट २.१२.५
अहिजण—अभिजन (=कुलोत्पत्ति) १०.३.१०
अहिणंदण—अभिनंदन (=चौथा तीर्थंकर)१७.१०.३;१७.११.२
अहिणंदिय—अभिनंदित १.१.१२;७.११.२;८.२१.१२;१३.१.५
अहिणव—अभिनव १.१२.१;५.२.२;६.६.१
अहिदाण—अभिदान (=श्रेष्ठदान) १७.२०.१०
अहिमाण—अभिमान १.११.१;१.१६.६.
६.४.४;११.३.४;११.६.६
अहिमुह—अभिमुख ६.६.१०;७.११.३;८.६.१;८.१५.५;१०.१.२
√अहिलस—अभि+लष्
वर्त० तृ० ए० अहिलसइ ७.७.५
वर्त० तृ० ब० अहिलसंति १.१६.५
अहिलास—अभिलाषा ३.८.४;४.६.६
°अहिव—अधिप ५.१०.२;६.५.६
√अहिसिंच—अभिसिञ्च्
आ० द्वि० ब० अहिसिंचहु २.३.१०
अहो—त स १.१६.२;२.८.१;८.३.४;८.१२.८;८.१५.१२;
१८.५.१;१८.८.१

[ आ ]

आइ—आदि ८.४.८;१६.१५.३
आइयर—आदिकर (=आदि तीर्थंकर) १७.११.१
°आउ—आयुस् (=आयु) ६.१७.६
आउकम्म—आयुकर्म ६.१५.१०;६.१६.५
आउच्छिवि—आ+पृच्छका पू० कृ० २.१५.६

आउर—आतुर १०.१२.५
आउल—आकुल (=भरा-पूरा) ७.८.८;८.२०.१२
आउस—आयुस् (=आयु) १७.६.३;१७.१४.११
आउह—आयुध ११.1.१८
°आउहि—आयुधिन् २.२.११
√आऊर—आ+पूरय
भू० कृ० आऊरिय ८.१८.२;६.८.१०;१०.७.३
पू० कृ० आऊरिवि ७.६.१४
आएस—आदेश २.२.५;८.१५.३
आकंख—आकांक्षा (=सम्यक्त्वका एक दोष) ३.५.१;४.६.७
आकण्ण—आकर्णम् (=कान पर्यन्त) १०.२.३
आगम—त स १.२.३;३.१.१२;४.७.१०;७.३.६;१३.१४.६
आगमण—आगमन १४.२३.६
आचलण—आचरणम् (=पैरों से लेकर) ४.११.४
√आढप्प—आ+रभ् [ हे० ४,२५४, पिशेल के मतानुसार
इस धातुका संबंध आ+धा से है ]
भू० कृ० आढत्त ८.१८.५;१४.८.२
√आण—आ+नय्
वर्त० प्र० ए० आणउँ १.१६.८
वर्त० तृ० ए० आणइ ६.८.८
आ० द्वि० ए० आणि ८.१५.२
आ० द्वि० ए० आणहि १.२०.१
भू० कृ० आणिवि १.१३.१३
पू० कृ० आणेविणु ५.३.१०
आणंद—आनंद ६.५.१२
आणंद—आ+नंदय्
भू० कृ० आणंदिय ६.१;५;११.१.३;१३.१.६
आणंदण—आनंदन (=आनंद देनेवाला) ४.४.६
°आणंदिर—आनंदिन् (=आनंददायक) १.६.१;१.७.८
आणवडिच्छा—आज्ञाप्रतीच्छकाः १०.१३.२
आणाणिउत्त—आज्ञानियुक्त (=आज्ञामें रहनेवाला) १.८.४
आणावडिच्छ—आज्ञाप्रतीच्छक ६.१.६
आणय—आनत (=चौदहवाँ स्वर्ग) १६.५.८
√आताड—आ+ताड्
भू० कृ० आताडिय ४.१२.३
आदा°—आत्मप्रवाद (=सातवाँ पूर्वांग) ७.३.४
*आदण्णउ—व्याकुल २.१३.१
आदेसिय—आदेशित ७.१.५
आपइ—आपत्ति २.५.६
आबद्ध—त स (=लीन) ५.८.१०
आबंधण—प्राबंधक (=बंध करनेवाला) ७.६.७
आबाल—आबालम् (=बालापन से लेकर) ५.६.४

आम—त स ( = आंब ) २.१३.७
°आमिस—आमिष ( = मांस ) ६.१६.६;१४.१८.६
√आमेल्ल—आ + मुच्
वर्त० तृ० ए० आमेल्लइ १४.१३.१०
आय—इदम् ३.६.१२;३.५.४;३.१०.६;४.६.३;१४.१४.१२
आयंब—आताम्र ६.६.५;१०.६.२
आयर—आकर ( = खनि ) १.२१.३;६.३.४
°आयर—आकर ( = समूह ) २.१.१;६.२.११
°आयर—आदर ७.११.२
आयवत्त—आतपत्र ( = छाता ) १.१.८
√आयाम—( = दीर्घ करना, फैलाना )
पू० कृ० आयामेविणु ११.७.१७
आयारअंग—आचारांग ( = पहला श्रुतांग ) ७.२.२
आयावण—आतापन ( = एक तप ) ३.१.११;५.८.६
आयास—आकाश १६.२.२
आयासगमण—आकाशगमन ( = एक ऋद्धि ) ५.८.२;७.७.२
आरंभ—त स ( = जीव-हिंसा ) १३.१२.२
आरण—त स ( = पन्द्रहवाँ स्वर्ग ) १६.५.६
आरत्त—आरक्त १०.१२.६
आरव—त स ( = आवाज ) १४.२७.२
आराम—त स ( = बगीचा ) १.६.४
√आराह—आ + राध्
वर्त० क० तृ० ए० आराहिज्जइ ४.६.१०
पू० कृ० आराहिवि ४.१०.४;७.२.१
आराहण—आराधन ३.११.४
आरिस—आर्ष १८.२०.५
√आरुह—आ + रुह्
भू० कृ० आरूढ ८.१४.१
पू० कृ० आरुहिवि ६.४.६
आरोहण—त स २.१२.८
आलय—त स ( = घर ) २.१०.२;५.१.११;७.१२.११
√आलव—आ + लप्
भू० कृ० आलविय ८.१८.५
पू० कृ० आलविवि ८.१८.८
आलाव—आलाप ( = बात-चीत ) १.१२.६;१.१२.७;१.१३.११
आलावणि—आलापनी ( = वीणा-विशेष ) ६.५.८;१०.५.६
आलि—अलीक ( = मिथ्यात्व ) २.१०.२;७.१.११;१८-१८.७
√आलिंग—आलिंग्
भू० कृ० आलिंगिय १०.१४.१
पू० कृ० आलिंगिवि ५.५.२;६.१.४
पू० कृ० आलिंगेवि १०.२.१
√आलिह—आ + लिख्
वर्त० तृ० ए० आलिहइ, ६.४.१२
√आव—आ + या
वर्त० प्र० ए० आवेमि १०.२.८
वर्त० तृ० ए० आवइ १.१६.१२;२.१५.८;४.७.३
वर्त० तृ० ब० आवंति १.२३.३
भ० तृ० ए० आवेसिइ १३.२०.११
भू० कृ० आइय १.६.१०.२.३.७;४.२.१०;१२.६.६
भू० कृ० आय १.१३.७;१.१३.८;१.१७.२:४.५.२;
१८.१५.३
व०कृ०आवंत ६.१४.७;८.१५;५.८.२१.२;११.५.१५
पू० कृ० आवेवि ३.२.१;३.२.३
पू० कृ० आवेविणु १.५.६
√आवज्ज—आ + पद् ( = प्राप्त करना )
भू० कृ० आवज्जिय ७.६.७
√आवट्ट—आ + वृत् ( = घूमना )
वर्त० तृ० ए० आवट्टइ १४.२६.१२
आवण—आपण ( = बाजार ) १.६.४;१३.२.५
आवत्त—आवर्त ( = चक्राकार परिभ्रमण) ६.६.१५;६.१०.५
१४.१६.३
आवय—आपद् १०.८.४
आवासय—आवश्यक ४.८.८;५.७.८
आवासिय—आवासित ( = पड़ाव डाला) ३.२.१;५.२.८;
१०.७.१०
आस—आशा ८.१८.१;१२.६.२;११.४.१२
√आसंक—आ + शङ्क्
भू० कृ० आसंकिय ५.१२.१४;१०.१४.१०
√आसंघ—आ + सं + भावय् ( = निश्चित करना )
वर्त० तृ० ए० आसंघइ १६.१३.११
आसण—आसन ३.१०.८;७.५.४;८.३.१;८.१२.२
आसण्ण—आसन्न ( = समीप ) २.५.८;३.१५.३;६.७.७
आसण्णभव्व—आसन्नभव्य १८.१२.१०
आसत्थ—अश्वत्थ ( = पीपल ) १७.८.६
आसम—आश्रम ७.१३.४
आसव—आस्रव १४.३.७
√आसाअ—आ + स्वाद्
भू० कृ० आसाइय ८.२१.६
√आसास—आ + श्वासय् ( = १—आश्वासन देना )
वर्त० द्वि० ए० आससहि १३.१.१०
वर्त० तृ० ए० आसासइ १.१३.८
भू० कृ० आसासिय ३.१६.३
आसासिय—आसादित (?) ८.१५.१०
आसि—आशीष् १.१०.१;१.१४.८;१७.५.१

**आसीविस**—आशीविष् (= सर्प) १.२२.११;११.१०.१०
**आसीस**—आशिष ३.३.१
√**आहण**—आ + हन् (= आघात करना)
वर्त० तृ० ए० आहणइ १४.१०.२
भू० कृ० आहय ११.३.८
√**आहर**—आ + हृ (= आना)
प्रे० भू० कृ० आहरिय १५.८.५
√**आहर**—आ + भृ (= आभरण पहिनना)
प्रे० भू० कृ० आहरिय ७.११.६
**आहरण**—आभरण २.१६.८;३ १०.८;५.२.६;५.११.४
**आहरणसाल**—आभरणशाला ७.११.७
**आहव**—त स (= संग्राम) ६.५.४;६.६.११;१०.१.८;११.१.१६;११.३.१६;११.३.१८;११.८.८
**आहार**—त स ४.७.७
**आहुट्ठ**—अर्ध + चतुर्थ (= साढ़े तीन) १२.५.११;१७.११.२

इ

**इंछ**—इच्छ् (= इच्छा करना)
वर्त० तृ० ए० इंछइ ४.१.६;४.१.११
भू० कृ० इंछिय ६.३.२;१३.१.१३
**इंछा**—इच्छा १०.१३.२
**इंद**—इंद्र ८.३.१
**इंदचक्क**—इंद्रचक (= एकअस्त्र) ११.३.८
**इंदचाव**—इंद्रचाप ६.११.१५;१४.२०.२
**इंदत्तण**—इंद्रत्व ८.१४.७
**इंदिय**—इंद्रिय ३.१३.२ (बहुशः)
**इंदीवर**—त स (= नीलकमल) ५.२.५
**इंदोक्ख**—इंद्रवृक्ष १४.२.६
**इकवीस**—एकविंशति १०.४.५;१७.१८.५
**इक्क**—एक २.७.७;११.४.३
**इक्खाय**—इक्ष्वाकु ६.४.७.१७.१३.६
**इयर**—इतर १.३.८;५.४.६
**इसुगारु**—इषुकार १४.१७.१०
**इय**—इति ४.८.६;६.२.१०
**इह**—त स (= यह लोक) १.३.७ (बहुशः)
**इह**—एतद् ३.१०.३;३.१३.५;४.६.६
**इहरत्त**— = इह + अत्र (= यह लोक) १०.१.१३

ई

**ईय**—इमे ४.११.१२
**ईसर**—ईश्वर (= १ धनवान्) २.१३.३;३.७.६
(= २ समर्थ) १५.१०.२
**ईसर**—ईश्वर (= परमेश्वर) १५.११.८
**ईसाण**—ईशान (= दूसरा स्वर्ग) १३.१३.७;१६.५.३

उ

**उ**—तु १०.११.४;११.५.१३
**उअयगिरि**—उदयगिरि १०.१२.१
**उअहिकुमार**—उदधिकुमार (= भवनवासी देवोंका एक भेद) १६.६.६
**उइअ**—उदित १०.११.१;१०.१३.१
**उम्बर**—उदुम्बर १७.६.५
**उक्क**—उल्का ११.७.११;१२.६.३
**उक्कणिय**—उत्कण्ठित १.१२.२
**उक्कत्तण**—उत्कर्तन (= काटना) २.११.५
**उक्कत्तिय**—उत्कर्तित (= काटा हुआ) १४.१८.५
**उक्करिस**—उत्कर्ष १२.६.२
**उक्कलि**—(= ठहर-ठहरकर चलनेवाला वायु) १४.१२.७
**उक्किण्ण**—उत्कीर्ण (= खोदा हुआ) १.७.३
√**उक्किर**—उत् + कृ
पू० कृ० उक्कीरिवि ६.५.७
**उक्कोव**—उत्कोप (= उद्दीपन करनेवाला) ६.६.१०
**उक्खित्त**—उत् + क्षिप्त (= उठाया हुआ) १३.२.८
√**उक्खेव**—उत्क्षेप ६.१०.८
**उक्खेव**—उत् + क्षेपय्,
वर्त० तृ० ए० उक्खेवइ १४.१२.१४
**उग्ग**—उग्र ३.२.८;७.७.१;१७.२२.७
**उग्गतव**—उग्रतप १७.२२.७
**उग्गम**—उद्गम २.१६.१;६.१३.११;१०.११.३
**उग्गिण्ण**—उद्गीर्ण १४.१७.४
√**उग्घोस**—उद् + घोषय्
भू० कृ० उग्घोसिय ८.१८.६
**उच्चत्त**—उच्चत्व (= ऊँचाई) १६.१२.३;१७.३.८
**उच्चत्थ**—उच्चस्थ ८.११.२
√**उच्चर**—उत् + चर्
पू० कृ० उच्चरेवि ८.१६.७
√**उच्चाय**—(उच्चसे नामधातु)
भू० कृ० उच्चाइय ८.१६.१;१४.२६.२
पू० कृ० उच्चाइवि १२.३.१०
**उच्छिट्ठ**—उच्छिष्ट १.१८.१०
**उच्छंग**—उत्संग १४.२६.३
**उच्छु**—इक्षु (= गन्ना) १०.५.३
√**उच्छल**—उद् + शल् (= ऊपर फेंकना)
भू० कृ० उच्छलिय ६.५.४;१०.११.७;१३.१.१
**उच्छाल**—(= उछालना) २.११.५

—सुणेहु २.८.१
म० द्वि० ब० सुणेसहु १०.३.११
भ० तृ० ए० सुणेसइ ३.१६.९
वि० द्वि० ए० सुणिज्जहि ३.४.३
कर्म० वर्त० तृ० ए० सुणिज्जइ ५.१.१०
कर्म० वर्त० तृ० ए० सुम्मइ ५.१.११;६.१४.५;
९.१.१०;१६.१.८
कर्म० वर्त० तृ० ब० सुम्महिं ३.११.२
पू० कृ० सुणिवि १.१४.१२;१.१८.१
—सुणेविणु २.५.१

सुण्ण—शून्य ७.१३.७
—स्त्री सुण्णी (=सूनी) १३.१७.९

सुण्णासण—शून्य + आसन ११.३.१३
सुण्ह—स्नास्ना (=श्याल) १३.३.८
सुतार—त स (=अति सुन्दर) ६.२.६;६.९.४
सुत्त—सुप्त १.१६.११;१.१७.३
सुत्त—(१ =सूक्त) १.९.४
(२ =सूत्र) ७.२.१
सुत्ति—शुक्ति १८.३.४
सुदंसण—सुदर्शन (=पाँचवाँ बलदेव) १७.२०.२
सुदसार—श्रुत + सार ७.३.८
सुद्दयड—सूत्रकृतांग (=दूसरा श्रुतांग) ७.२.२
सुद्ध—शुद्ध २.४.५;३.१२.१;८.११.८
सुद्धि—शुद्धि १३.५.९
सुपत्त—सुपात्र १७.५.९
सुपास—सुपार्श्वनाथ (=सातवें तीर्थंकर) १७.१०.५
सुप्पगाव—सुप्रगाढ ८.३.७
सुप्पमाण—सुप्रमाण २.१५.५;८.१६.३
सुप्पह—सुप्रभ (=चौथा बलदेव) १७.२०.२
सुभोम—सुभौम (=आठवाँ चक्रवर्ती) १७.१९.५
सुमइ—सुमतिनाथ (=पाँचवें तीर्थंकर) १७.१०.४
√सुमर—स्मृ
वर्त तृ० ए० सुमरइ १.२०.२
वर्त० कृ० सुमरंत ४.१.१४;५.११.२
—स्त्री सुमरंती ८.२.१०
भू० कृ० सुमरिय १.१९.४;४.३.२
पू० कृ० सुमरेवि ४.३.१
—सुमरेप्पिणु २.११.२;८.१२.६
सुय—सुत १.१०.७;१.११.६;१३.३.८
सुर—त स १.१.१२;१.२.९; (बहुशः)
सुरंग—त स (=शोभन; रंगयुक्त) १०.१४.८
सुरंगण—सुरांगना (=अप्सरा) ११.५.५
सुरंगय—सुरांगजा (=अप्सरा) ८.२०.९
सुरकुरु—त स (=विदेह क्षेत्रका एक भाग) १६.११.३
सुरगणिय—सुरगणिका (=अप्सरा) ८.४.६
सुरगुरु—त स (=एक मुनि) ४.७.५;४.९.१
सुरघर—सुरगृह (=स्वर्ग) १८.१५.३
सुरपाण—सुरपान १३.८.१५
सुरविजय—त स (=विदेह क्षेत्रका एक भाग) १८.१७.१
सुरविलय—(=अप्सरा) १४.१५.१
सुरसरि—सुरसरित् (=गंगा) १६.१०.९
सुवण्ण—स्वर्ण ८.१९.१
*सुवासिणि—(=सधवा स्त्री) ८.७.१०
सुविहिय—सुविहित २.१६.३
सुविहिय—सुविधिनाथ (=पुष्पदन्त
नौवें तीर्थंकर) १७.१०.५;१७.१४.९
सुवीर—त स (=भगवान् महावीर) १७.१३.१
सुवेस—(=सुन्दर) १४.१०.९
सुव्वइ—सुव्रती १८.१२.८
सुह—सुख १.१.८;१.१७.४;१८.१६.१२
सुह—शुभ १.१३.९;२.८.८;१८.१६.१२
सुहंकर—सुखकर ५.७.३
सुहकर—सुखकर ३.१४.२;११.११.२१
—स्त्री सुहकरि ५.१.४
सुहड—सुभट (=योद्धा) ५.६.३;६.२.७;१०.१.५
सुहद्द—सौहार्द १३.२.९
सुहाव—सुखाय (सुख + आय = सुख देनेवाला) १.१३.११
सुहावण—सुखायन (=सुख देनेवाला) १.९.३;१८.११.११
सुहावय—सुखायक १८.२०.२
सुहासिअ-य—सुभाषित १.९.४;३.१६.३;८.५.७
सुहि—सुहृद् १.८.८;२.३.४;३.८.५
सुहिण—सुखिन् ४.५.५
सुहिय—सुखित १०.२.८;१६.११.४
सुहुम—सूक्ष्म १५.११.१
सुसम—सुषमा (=एक काल) १७.५.१
सुसम दुसम—सुषमा दुषमा (=एक काल) १७.६.७
सुसम सुसम—सुषमा सुषमा (=एक काल) १७.४.३
सुसर—श्वसुर ९.८.३.९.८.११
सुसेय—सु + श्रेयस् (=अति प्रशस्त) ९.७.१
सूआर—सूपकार ६.३.११;६.६.१३
सूइ—सूचि (=एक परिमाण) १६.१.७
√सुहा—सुखय
वर्त० तृ० ए० सुहाइ १०.११.४

सूपसिद्ध—सुप्रसिद्ध
सूर—शूर १.१६.४;८.९.४;१४.९.११
सूर—त स (=सूर्य) १.७.४
—सूरपुत्त (सूर्य पुत्र = यम) ११.११.३
सूरि—त स (=आचार्य, विद्वान्) १.५.६;२.५.८
सूल—शूल (=बबूलका काँटा) ७.९.८
सूल—शूल (=पेटका रोग) २.१३.८
सूल—शूल (=शस्त्र) ११.३.९;११.७.२
सूसर—सुस्वर ८.५.५;८.१८.५;८.२०.५;९.१.९
सेंधव—सैंधव (=सिंधु प्रदेशका निवासी) ९.४.१०;
११.४.११;११.६.१
सेंवलि—(=नरकका एक वृक्ष) १८.१.१०;२.११.६
सेज—शय्या ३.१०.८
सेजवाल—शय्यापाल (=शयन कक्ष की देखरेख करने वाला) ६.७.९
°सेढि—श्रेणि (=श्रेणिचारण ऋद्धि) ७.७.२
सेढि—श्रेणि ४.४.४;६.३.२
सेण—सेना ११.४.११;१२.५.५;१२.१०.९
—सेण्ण ९.१०.७;११.१.४
सेणामुह—सेनामुख (=सेना एक भाग) १२.५.५
सेणावइ—सेनापति २.३.३;६.६.५
सेणि—श्रेणि (=समूह) १२.१०.९
सेय—श्वेत (?) १०.५.७
सेयंस—श्रेयांस नाथ (=ग्यारहवें तीर्थंकर) १७.१०.६
√सेव—(=सेवन करना, सेवा करना)
वर्त० तृ० ए० सेवइ १.१०.३
वर्त० तृ० ब० सेवंति १.५.५
वर्त० कृ० सेवंत १.१३.२;२.१.८;२.४.६
वि० द्वि० ए० सेविजहि ४.९.३;५.६.१०
कर्म० वर्त० कृ० सेविज्जमाण १२.६.३
प्रे० भू० कृ० सेवाविय ६.१३.४
पू० कृ सेविणु १.१४.२
सेव—सेवा १.१३.१२;३.११.४;६.१०.१
सेवाल—श्रृगाल १८.३.७
सेवि—सेवी (=सेवा करने वाला) ६.७.२
सेल—शैल ७.१.४;८.१९.७;१६.१.७
﹡सेल्ल—(=बाण; दे० ना० ८.५७) ११.३.१०;११.७.१;
१२.७.४
सेस—शेष (=बचा हुआ) २.१३.७;७.६.८;१३.८.५
सेस—शेष (=नाग) ९.१३.९;१५.२.२
﹡सेह—(=सेयी = एक प्राणी) ७.९.६
सेहर—शेखर (=मस्तकस्थित माला) १.२.३;८.२२.३
सोइ—सोऽपि १६.१४.१
सोउ—सो तु ११.५.१३
सोंड—सुन्डा (=सूँड) १२.२.३
सोंडीर—शौंडीर १४.२१.४
सोक्ख—सुक्ख १.१०.५;२.५.७;४.८.७;७.१.७
﹡√सोच—(=सोचना)
वर्त० तृ० ए० सोचइ १०.८.१०
सोणिय—शोणित ११.३.१०
सोत्तिय—श्रोत्रिय २.६.५
सोम—सौम्य १५.११.२
सोम°—त स (=चन्द्रमा) १७.२४.४
सोमदिसि—सोमदिश् (=ईशान) ३.१०.२
सोमवंस—(=चन्द्रवंश) १७.१३.१०
सोमायतार—सोमाबतार (=चन्द्रवंशी) ९.४.७
°सोय—शौच (=पवित्र) २.१६.२
सोरट्ठ—सौराष्ट्र ११.५.११
सोलंकिय—सोलङ्की (=चालुक्य वंशी) ९.४.८
सोलह—षोडश ७.६.७;८.४.६;१४.१.७;१४.३०.९
—सोलस १.६.२
सोवंनय—स्वप् (=सोना) का०न०कृ० + क. २.१३.४
सोवण्ण—सुवर्ण ६.३.३;८.१३.८
सोवण्णकुमार—सुपर्णकुमार (=भवनवासी देवोंका एक भेद) १६.९.३
√सोस—शोषय् (=सुखाना)
वर्त० तृ० ए० सोसइ ४.१.४
भू० कृ० सोसिय ४.८.१२;६.१०.९
°सोस—शोष (=शोषक) ८.८.९
सोसण—शोषण (=शोषक) ६.१३.१
—स्त्री सोसणी १२.११.१
सोह—शोभा ५.११.४;५.१२.१२;८.१६.६;
८.१९.१;१२.१.४;१२.१.७
√सोह—शोभ् (=शोभा देना = शोभित होना)
वर्त० तृ० ए० सोहइ १.१६.१;१.६.६
सोहग्ग—सौभाग्य ८.३.१०
सोहम्म—सौधर्म (=प्रथम स्वर्ग) ६.१४.२;८.१७.९
—सोधम्म १६.५.१
सोहेविणु—शोध् (=शोधना) का० पू० कृ० ७.२.११

## ह

हउं—अहम् १.२.५;१.१७.७;१०.१.६
हंस—त स १०.५.२;११.११.१७

हंसगमणि—हंसगामिनी १.९.२
हंसणई—हंसनदी (अज्ञात) ७.१२.३
*हक—( = हांक) १२.१०.१२
*√हक-हाक—( = हाँक लगाना; पुकारना)
पू० कृ० हक्केविणु १.१८.६
—हाकिवि ११.१३.१५
*√हकार—आ + कारय् ( = पुकारना)
वर्त० तृ० ए० हकारेइ १५.८.३
√हण—हन् ( = वध करना )
वर्त० तृ० ए० हणइ ६.११.८;११.७.४
वर्त० कृ० हणंत ३.१.८;७.१०.१;८.११.७
कर्म० वर्त० कृ० हम्मंत ६.१६.१३;१४.५.७
पू० कृ० हणिवि ११.१०.६
हणण—हनन ( = वध करनेवाला) ४.८.५
°हत्ति—भक्ति ६.१४.१०;१७.२३.७
°हत्थ—हस्त ( = हाथ) ५.१२.२
हत्थि—हस्ती ३.१५.९;४.२.९
—हत्थिरोह—हस्तिरोध १२.१३.१२
हत्थि—हस्त ( = नक्षत्र ) १३.६.४
*हत्थियार—( = हथियार) १.१६.७;१.१८.७;११.४.७
हय—हन् (१ = वध करना, मारना ) का० भू० कृ० ५.१०.१;
८.७.२;८.२१.१०;१०.३.२;१८.६.७
(२ = वाद्योंका बजाना) ८.१८.१
हय—हय ( = अश्व) १.३.१०;२.५.२;६.३.५
हयगीव—हयग्रीव ( = पहला प्रतिवासुदेव) १७.२२.२.
हयसेण—( = पार्श्वनाथके पिता) ८.१.५
हयास—हताश ९.१०.४;९.१०.७;१०.३.८
°हर—गृह ३.१.७
°हर—धर ६.७.३
हर—त स ( = शंकर) १.९.५
√हर—हृ ( = गंवाना)
वि० द्वि० ब० हरिज्जहु २.१०.७
हरि—त स ( = सिंह) ५ ४.६;६.१.१०;१५.८.१
—हरी ११.९.१७
हरिण—त स ( = पशु) १४.१७.१२
हरिणि—हरिणी १.१०.८
हरिवंस—हरिवंश १७.१३.९
हरिवंसिय—हरिवंशीय ९.४.६
हरिवरिस—हरिवर्ष ( = जंबू द्वीपका एक क्षेत्र) १६.११.४
हरिस—हर्ष ८.१२.४;१०.१३.७;१८.११.६
हरिसिय—हर्षित ४.६.२;५.७.१;९.१.७

हरिसेण—हरिषेण ( = दसवाँ चक्रवर्ती) १७.१९.६
हलहर—हलधर ( = बलदेव) १७.३.७;१७.७.६;१७.२०.४
हलाउह—हलायुध ( = बलदेव) १७.२०.१
हली—हलिन् ( = किसान) १.५.५
हलुअ—लघुक (हे० २.१२२. = हलका) १८.६.८
हलुयारय—लघुक + तर ( = अत्यन्त हलका) १२.१०.१६
हलेसर—हलेश्वर ( = बलदेव) १७.२०.५
*हल्लाविय—( = हिलाया हुआ) १४.१२.१०
*हल्लिय—( = हिला हुआ दे० ना० ८.६२)
*हल्लोहलि—( = हो हल्ला) ११.१०.१
√हव—भू० (हे० ४.६० = होना)
वर्त० तृ० ब० हवंति ३.६.६
वि० द्वि० ए० हविज्ज ५.६.७
हवि—हविस = ( = अग्नि) ३.५.९;११.९.१६;१४.१५.५
√हस—हस् ( = हँसना)
वर्त० कृ० हसंत १.४.६;११.९.९
—स्त्री हसंतिय १.१६.१
पू० कृ० हसिवि ११.११.१८
प्रे० भू० कृ० हसाविय ११.१२.१७
हाणि—हानि ३.५.४;१३.१५.४
हार—त स १.७.५;२.१६.८
√हार—( = हारय् ( = नष्ट करना)
कर्म० वर्त० तृ० ए० हारिज्जइ ३.५.५
वि० द्वि० ए० हारिज्जहि ५.६.७
आ० द्वि० ए० हारि १२.४.१०
हास—त स ( = हास्य) १.२०.८
—हासय ( = हँसी) १०.१.१३
हा हा—त स ( = विषादमें उच्चारित शब्द) ११.१०.१५
हि—त स ( = पाद पूरणके लिए प्रयुक्त) १.८.२
√हिंड—हिण्ड ( = चलना फिरना, मटकना)
वर्त० तृ० ए० हिंडइ १.२१.३;१.२३.१;३.१०.३;-
४.५.१६
वि० द्वि० ए० हिंडिज्जहि ४.९.२
वर्त० कृ० हिंडत १.१२.३;१.२१.२
—हिंडंतय २.१३.३
°हिंसण—( = हिंसा करने वाले) १२.८.११
हिट्ठ—हृष्ट ८.८.६
हिम—त स ( = शीत) ६.१३.९;६.१३.१०
हिमगिरि—त स ( = हिमालय) १.२२.६;२.२.२
हिमवंत—हिमवान ( = एक कुलगिरि) १६.११.१
हिमवरिस—हिमवर्ष ( = जंबू द्वीपका हिमवन क्षेत्र) १६.११.२

हिम्मार—? ( = हिमालयकी तराईका कोई देश) ११.४.१०
हिय—हित १३.१.१३
हिय—हृदय १.४.११;१.२२.९;२.१.११;१०.१३.२
—हियय १.९.३;११.१०.२
हियत्तण—हितत्व १३.२०.१
हियवय—(हितपक हे० ४.३.१०; हृदय ) ६.१२.१३
हिरण्ण—हिरण्य ८.१६.८
हिरि—ह्री ( = एक देवी) ८.४.८
हीण—हीन २.७.७;३.८.६;९.१०.३
हुंड—( = हुंडक संस्थान) २.११.५;४.३.११
हुडुक्का—( = एक वाद्य) ८.७.७
हुअ—भूत ( = हुआ) १.१२.१०;२.७.१;८.१.१;११.३.१
—हुय १०.१२.२
—हु ७.१०.३
—हुव + य २.१.२
—हूअ ( हे० ४.६४ ) ४.४.८
हुआसण—हुताशन १४.१५.२;१८.३.३
हुववह—हुतवह ( = अग्नि) १.४.१०;२.६.३;२.१३.११
—हुअवह ६.१०.४
हूण—त स हूण ९.४.५
हेउ—हेतु ३.९.२;२.७.९

*हेट्ठ—अधस् ( = नीचे, हे० २.१४१) १८.२.८
*हेट्ठाउह—अधोमुख १६.२.६;१६.३.१
हेम—( = स्वर्ण) ८.६.१०;१६.८.७
हेमप्पह—हेमप्रभ ( = एक विद्याधर नृप) ४.४.६
हेमंत—त स ४.१०.५;६.१३.१३;७.७.८
हेममय—त स स्वर्णके बने १६.८.७
हेरण्णवरिस—हैरण्य वर्ष ( = जंबू द्वीपका एक क्षेत्र) १६.११.१०
*हेरिय—( = खोजा) १४.१२.१२
हो—अहो १३.१८.१
√हो—भू० ( = होना हे० ४.६०)
वर्त० तृ० ए० होइ १.२.६;१.८.२
वर्त० तृ० ब० होहिं २.५.५;२.५.९
—होंति १.४.१;१.१६.४;३.६.६
वि० द्वि० ए० होज्जहि ५.६.८
वि० तृ० ए० होउ १.२.७;१.५.७
भ० तृ० ए० होसइ २.११.१०;६.१.१२
—होईसइ ८.२.७;१३.२०.१०
वर्त० कृ० होंत १.१.१२;१०.१.१२;१४.९.११
वर्त० कृ० हुंतय ( हे० ४.६१ ) २.१३.५
पू० कृ० होएवि १७.२१.७

# टिप्पणियाँ

## पहिली संधि

१. १. ३. *केवल-णाण-देह* ( *केवल-ज्ञान-देह* )—ज्ञान आत्माका गुण माना गया है अतः जीवका वही सच्चा शरीर है। चौबीसों तीर्थंकरोंने इसे प्राप्त किया है।

—*कसाय* ( *कषाय* )—क्रोध, मान, माया तथा लोभ ये चार कषाएँ हैं जो मोहनीय कर्मके ही भेद हैं।

१. १. ४. *सल्ल* ( *शल्य* )—माया, मिथ्यात्व और निदान ये तीन शल्य हैं। छल-कपटको माया, आत्मामें विपरीत श्रद्धानको मिथ्यात्व तथा संयम, नियम, व्रत आदिको किसी अभिलाषासे प्रेरित होकर ग्रहण करना निदान कहा जाता है।

१. १. ७. *बंध*—प्रकृति, स्थिति, अनुभाग तथा प्रदेश ये बंधके चार भेद हैं ( त. सू. ८. ३ )।

१. २. १. *अडयाल-पयडि-सय*- कर्म प्रकृतियाँ एक सौ अड़तालीस होती हैं। इनके पूर्ण विवेचनके लिए देखिए संधि ६ कडवक १५ तथा १६ और उनपर दी गयी टिप्पणी।

१. २. २. *भविस-गय-वट्टमाण*- प्रत्येक कल्पके सुषमा-दुःषमा कालमें चौबीस जिनवर ( तीर्थंकर ) उत्पन्न होते हैं। वर्तमान कल्पमें उत्पन्न हुए जिनवर वर्तमान, गत कल्पोंमें उत्पन्न जिनवर गत जिनवर तथा भाविकल्पोंमें उत्पन्न होनेवाले भविष्य जिनवर कहलाते हैं।

१. २. ५. यह कविकी विनयोक्ति है जो कवियोंकी परिपाटी रही है। कविशिरोमणि कालिदासने भी अपनेको अल्पमति आदि कहा है—

*क्व सूर्य-प्रभवो वंश : क्व चाल्प-विषया मतिः । र. वं. १. २*

*मन्दः कवियशःप्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम् । र. वं. १. ३.*

१. ३. ७. मम्मटाचार्यके अनुसार काव्य-रचनाके उद्देश्य यश, धन, व्यवहारज्ञान, अमंगल-अपहरण, परमानन्द तथा मधुर उपदेशकी प्राप्ति है —

*काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये ।*

*सद्यःपर-निवृत्तये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥ का. प्र. १. २.*

१.३.९,१० जो भाव कविने आठवीं पंक्तिमें व्यक्त किया है उसीको उसने इन पंक्तियोंमें दृष्टान्त देकर समझाया है। जिस प्रकारसे ऐरावत गजके मदमत्त रहते हुए अन्य बलशाली प्राणियोंको भी मदमत्त होनेका अधिकार है उसी प्रकार अन्य महान कवियोंके होते हुए भी मुझे काव्य करनेका अधिकार है।

१. ४. १. इस कडवकमें कविने खलोंकी निन्दा की है। काव्यके प्रारम्भमें खलनिन्दा करना एक प्राचीन परिपाटी रही है। परनिन्दा करना तथा दूसरोंमें दोष देखना खलोंका एक विशेष लक्षण है। कवि बिल्हणने उनके इस लक्षणको इन शब्दोंमें व्यक्त किया है—

*कर्णामृतं सूक्तिरसं विमुच्य दोषे प्रयत्नः सुमहान् खलानाम् ।*

*निरीक्षते केलिवनं प्रविष्टः क्रमेलकः कण्टकजालमेव ॥ वि. च. १. २९.*

१. ५. ६. *पोयणपुर* ( *पोदनपुर* )—विहारमें इस नामके नगरका अभी तक कोई पता नहीं चल सका। जिन पोदनपुरोंका अन्यत्र उल्लेख हुआ है उनमेंसे एक अलाहाबादके समीप स्थित है तथा जिसका वर्तमान नाम झूसी ग्राम है। दूसरा दक्षिण भारतमें स्थित था तथा पैठन नामसे विख्यात था ( ला. इं. ३१४, ३२३ )।

—*उत्तंग* (*उत्तुंग*)—यह शब्द इस रूपमें बारम्बार आया है; देखिए–१.६.४, १.७.१, १.७.३, १.९.२, ४.५.५, ६.१४.४।

१. ६. ७. ऋषभदेवने अपने पुत्र बाहुबलीको पोदनपुर ( तक्षशिला ) का राज्य दिया था। बाहुबली वहीं रहकर राज्य करते थे—
*पौदनाख्ये पुरे तस्य स्थितो बाहुबली नृपः। पद्म. च. ४.६७।*

१. ६. ८. यहाँ व्याजस्तुति अलंकार है। कवि उस नगरमें निरर्थक पुरुषका अभाव बतलाकर यथार्थतः उस नगरकी प्रशंसा ही कर रहा है ( का. प्र. १०.११२ )।

१. ६. ९. *पट्टण*-जो उत्तम रत्नोंका उत्पत्ति स्थान हो उस नगरको पट्टण कहा जाता था—
*वर-रयणाणं जोणी पट्टण-णामं विणिद्दिट्टं। ति. प. ४. १३९९.*

१.७.९,१० यहाँ पृथिवीको माता, गृहोंको स्तन तथा सूर्यको शिशुकी उपमा देकर कल्पना की गयी है कि पृथिवी अपने पुत्र को स्तन्यपान करा रही है।

१. ८. ३. *दप्पणगड*……। चूँकि राजाके योग्य कोई उपमान इस विश्वमें नहीं है अतः कवि राजाके दर्पणगत बिम्बको ही अन्य व्यक्ति मानकर उसे राजाका योग्य उपमान मानता है। यह अनन्वय अलंकारका उदाहरण है ( का. प्र. १०. ९१ )।

१. ८. ७. अ. शा.में राजा दुष्यन्तने इसी आशयकी घोषणा करायी है—
*येन येन वियुज्यन्ते प्रजाः स्निग्धेन बन्धुना।*
*स स पापादृते तासां दुष्यन्त इति घुष्यताम्॥ अ. शा. ६. २५.*

१. ८. ९. भारविकृत किरातार्जुनीय काव्यमें दुर्योधनकी नीति भी इसी प्रकार वर्णित है—
*सखीनिव प्रीतियुजोऽनुजीविनः समानमानान्सुहृदश्च बन्धुभिः।*
*स सन्ततं दर्शयते गतस्मयः कृताधिपत्यामिव साधु बन्धुताम्॥ कि. अ. १. १०.*
*तथा-निरत्ययं साम न दानवर्जितं न भूरिदानं विरहय्य सत्क्रियाम्। कि. अ. १. १२.*

१.११.६. *बंभणेण*-यहाँ षष्ठीके स्थानमें तृतीया प्रयुक्त हुई प्रतीत होती है। यदि ऐसा न माना जाये तो अर्थ होगा कि— उसे ब्राह्मणके द्वारा बुलवाया।

१.१२.६. चक्षुरागसे प्रारम्भ कर पारस्परिक विश्वास उत्पन्न होनेतक प्रेमकी पाँच अवस्थाओंका उल्लेख यहाँ किया गया है। कामकी दस अवस्थाओंके लिए देखिए स्वयम्भूकृत पउमचरिउ ( २१. ९. )।

१.१२.१०. काम पीडित व्यक्ति द्वारा लोकलाजके त्यागपर अनेक लोकोक्तियाँ पायी जाती हैं।
यथा—( १ ) *कामातुराणां न भयं न लज्जा।*
( २ ) *कामार्तानां कुतो लज्जा निर्विवेकिनामिव।*

१.१४.११ *अवराह* ( *अपराध* )—इस शब्दका सामान्य अर्थ कोई नियम-विरुद्ध कार्य होता है किन्तु यहाँ यह अपराधके लिए दण्डके अर्थमें प्रयुक्त प्रतीत होता है।

१.१५.४. *जणिणिए समाण* ( *जनन्या समम्* )—माता और पिता दोनोंको एक शब्दमें व्यक्त करनेके लिए जिस प्रकारसे 'पितरौ'का प्रयोग किया जाता है उसीके समान यहाँ 'जननी'का उपयोग किया गया है।

१.२०.४. *पय-पूरण-परु*-इसमें पय ( पदका ) अर्थ 'वर्तमान स्थिति' या 'यह जन्म' ग्रहण करना आवश्यक है। राजाके कहनेका आशय यह है कि कमठ अपने पूर्व जन्ममें किये गये पुण्योंके फलसे मनुष्यगति पा गया है और वह अपने इस जीवनको पूरा कर रहा है, अन्य कुछ नहीं। परिस्थितिवश वह तपोवनमें प्रविष्ट हो गया है पर उसका ध्येय पुण्योपार्जनका नहीं है।

१.२१.१०. ज्येष्ठ भाईको पिता तुल्य तो सर्वत्र ही माना और कहा गया है पर यहाँ उसे पितामहके समान भी बताया गया है। मरुभूतिका कमठके प्रति अत्यधिक आदरभाव प्रदर्शित करनेके लिए कविने यह सूझ अपनायी है।

१.२२.६. मरुभूतिका तिर्यग्योनिमें जन्म ग्रहण करनेका कारण उसकी आर्तध्यानकी अवस्थामें मृत्यु है। इसका उल्लेख अन्य काव्योंमें किया गया है यथा—
*तत्प्रहाररुजा सार्तध्यानो मृत्वाभवत्करी। त्रि. च. ९. २. ५६.*
*प्रहारार्तिसमुत्पन्नमहार्तध्यानधूसरः। पार्श्व. च. १. १६६.*
*विन्ध्याद्रौ भद्रजातीयः सोऽभूद्वन्धुरसिन्धुरः। पार्श्व. च. १. १६७.*

१.२२.९. वरुणाका अशनिघोषकी पत्नीके रूपमें उत्पत्तिका कारण उसका अपने पतिके प्रति द्वेषभाव तथा मरुभूतिके प्रति स्नेहभाव था—

*स्वप्रिये च धृतद्वेषा स्निग्धस्नेहा च देवरे ।*
*विपद्य वरुणा जज्ञे हस्तिनी तस्य हस्तिनः ॥ पार्श्व. च. १.१७६*

—वादिराज सूरिने कमठकी माताकी भी उत्पत्ति उसी वनमें बतलायी है । वह मर्कटीके रूपमें उत्पन्न हुई थी। ( श्री. पा. ३.५२ )

१.२३.२. सल्लइ ( शल्लकी )—इस वृक्षके पत्ते गजोंको विशेषरूपसे प्रिय होते हैं। इसी कारणसे इसे गजप्रिया तथा गजभक्षा भी कहा जाता है। भवभूतिने उत्तररामचरित नाटकके तीसरे अंकमें सीता द्वारा करिकलभको शल्लकीके नव अंकुर खिलानेका उल्लेख किया है। तथा पुष्पदन्तने णायकुमारचरिउ ( ७. २. ५ )में कुंजर द्वारा सल्लकीकी खोजका वर्णन किया है।

१.२३.७. भद्दयरजाइ ( भद्रतरजाति )—यह हाथियोंकी उत्कृष्ट जाति है। इस जातिके हाथीके लक्षण इस प्रकार हैं—

*मधु-गुलिय पिंगलक्खो अणुपुव्व-सुजाय-दीह-णंगूलो ।*
*पुरओ उदग्ग-धीरो सव्वंग-समाहिओ भद्दो ॥ स्था. ४. २. ३४५.*

१.२३.८. परिहव ( परिभव )—राहमें आये हुए विघ्न और बाधाओंसे तात्पर्य है।

१.२३.१० पउम ( पद्म )—प्रस्तुत काव्यके कर्ताका नाम पउमकित्ति ( पद्मकीर्ति ) है। इस शब्दके द्वारा कवि इसी तथ्यकी ओर संकेत कर रहा है। यह शब्द प्रत्येक संधिके अन्तिम घत्तेमें प्रयुक्त हुआ है।

## दूसरी सन्धि

२. १. ४ चाणक्य और भरतसे तात्पर्य उनके ग्रन्थ अर्थशास्त्र और नाट्यशास्त्रसे है।

२. ३. ४ *जोह पउमावतार*—पउम ( पद्म ) श्री रामचन्द्रका जैनों-द्वारा अपनाया गया नाम है। अतः इस उक्तिका अर्थ 'योधा, जो रामके अवतार थे' हुआ। चूँकि यह तथ्य संगत नहीं है अतः यहाँ उत्प्रेक्षाकी कल्पना करना आवश्यक है, तब अर्थ यह होगा—योधा, जो मानों रामचन्द्रके अवतार थे।

२. ३. ४ *णिद्धाम समाणिय* का अर्थ सन्दिग्ध है। *णिद्धाम* का अर्थ निष्ठायुक्त या भक्तिपूर्ण तथा *समाणिय* का सामानिक—अपने समान बन्धु-बान्धव प्रतीत होता है।

२. ४. ७. *वेहीवसेण* ( विधिवशेन )—मात्रापूर्तिके लिए इ को ए में परिवर्तित करनेकी प्रवृत्ति प्रस्तुत काव्यमें जब कब दिखाई देती है। इस सम्बन्धमें भूमिकाका व्याकरण सम्बन्धी भाग देखिए।

२. ५. ५. *भूण-दीण* ( भ्रूण दीन )—गर्भस्थ बालकको भ्रूण कहते हैं—*भ्रूणोऽर्भके स्त्रैणगर्भे*—अ. को. ३.४.१०४८ गर्भस्थ बालकके समान दीनसे तात्पर्य सर्वथा दूसरेपर अवलम्बितसे है।

२. ५. ८. यहाँ मोक्षके सम्बन्धमें आस्तिक-नास्तिक मतोंके उल्लेख द्वारा मन्त्री राजाके मनसे उसके आग्रहको दूर करनेका प्रयत्न करते हैं।

२. ६. १०. *चउगइगईहि*—ऐसे द्विरुक्त पद अनेक आते हैं जैसे जम्बू *दीवदीव*, *गयउरपुर* आदि। इनमें प्रथम पदको व्यक्तिवाचक संज्ञाका भाग समझना चाहिए।

२. ८. ६. घरूघरु—प्रथम घरूमें उ की मात्राको छन्दकी आवश्यकतासे दीर्घ किया गया है। चूँकि देसे देसु ( १.१३.१२ ) करे करु ( ८.१६.४ ) आदिमें प्रथम पदके ह्रस्वके स्थानमें दीर्घ स्वर रखा गया है अतः यह एक प्रवृत्तिका द्योतक है, जिसके अनुसार अनेकताका बोध करानेके लिए दुहराये गये दो पदोंमेंसे प्रथमके अन्तिम स्वरको दीर्घ किया जाता है।

२. ८. ८. *णाणा* ... *लेवि*—जीव अमूर्त और स्वतन्त्र है, किन्तु वह कषायवश विचलित होकर कर्म-पुद्गलोंका ग्रहण करता है और उसी कर्मबन्धके फल-स्वरूप संसारमें भटकता रहता है। इसी आशयकी यह गाथा है—

*संसार-चक्क-वालम्मि मए सव्वेपि पुग्गला बहुशः ।*
*आहरिया य परिणमिदा य ण मे गदा तित्ती ॥*

२. ९. १०. इसी आशयकी यह संस्कृत सूक्ति है—

*अबला यत्र प्रबला बालो राजापि निरक्षरो मन्त्री ।*
*न हि न हि तत्र सुखाशा जीविताशापि दुर्लभा भवति ॥*

२. १०. २. *आलिहँ आलउ*—( अलीकानां आलयः )—अलीकका सामान्य अर्थ असत्य होता है। यहाँ उसका अर्थ अबोध लिया गया है। पूरी उक्तिका अर्थ पूर्णतः अज्ञानी है।

२. ११. १. *अवहिणाणु*—द्रव्य, क्षेत्र तथा कालसे सीमित इन्द्रिय-अगोचर पदार्थोंका ज्ञान अवधिज्ञान है। भट्टारक अकलंकने उसकी व्याख्या इन शब्दोंमें की है—

*"अवधिर्मर्यादा। अवधिना प्रतिबद्धं ज्ञानमवधिज्ञानम्"—रा. वा. ४. ४. ( सू. १.९ की टीका )*

गोम्मटसारमें अवधिज्ञानका निरूपण इस गाथा द्वारा किया गया है—

*अवहीयदित्ति ओही सीमाणाणेत्ति वण्णियं समये । गो. सा. ३६९*

२. ११. ५. हुंडु *संठाणु*—विकृत तथा विषम अंगोंवाले शरीरको हुंड संस्थान कहा जाता है।

२. ११. ७. *सॅवलि*—नरकका एक वृक्ष। इसके पत्ते तलवारके समान तीक्ष्ण होते हैं।

२. १४. १. देवयोनिमें शारीरिक दुख नहीं होता केवल मानसिक दुख होता है। उसीका यहाँ वर्णन है।

२. १४. ५. *वणफल*—अज्ञात व अनिष्टकारी फल।

२. १४. ८. देव चार प्रकारके होते हैं—भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिष्क तथा वैमानिक।
तारा, ग्रह, नक्षत्र, सूर्य तथा चन्द्र ये पाँच भेद ज्योतिष्कोंके हैं; असुरकुमार आदि दस भेद भवनवासियोंके हैं; किन्नर आदि आठ भेद व्यन्तरोंके हैं; तथा कल्पज और कल्पातीत ये दो भेद वैमानिकोंके हैं। विस्तारके लिए देखिए सन्धि १६ कडवक ५, ६, ७, तथा ८ और तत्त्वार्थ सूत्र अध्याय ४।

२. १५. ६. *तिगुत्ति* ( त्रिगुप्ति )—आस्रवके कारणभूत मन, वचन और कायकी शुभ या अशुभ प्रवृत्तियोंकी रोक यही तीन प्रकार की गुप्ति है। चूँकि ये रत्नत्रयकी तथा उसके धारककी पापसे रक्षा करती हैं अतः उन्हें गुप्तियाँ कहा जाता है—

*गोप्तुं रत्नत्रयात्मानं स्वात्मानं प्रतिपक्षतः ।*
*पापयोगान्निगृह्णीयाल्लोकपंक्त्यादि निस्पृहः ॥ अ. ध. ४.१५४*

## तीसरी सन्धि

३. १. २. *पञ्च-महव्वय* ( पञ्च महाव्रतानि )—अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह ये पाँच महाव्रत हैं। चूँकि ये पाँचों महापुरुषों द्वारा आचरित तथा महान् सुख और ज्ञानके कारण हैं अतः इन्हें महाव्रत कहा जाता है—

*महत्त्वहेतोः गुणिभिः श्रितानि महान्ति मत्वा त्रिदशैर्नतानि ।*
*महासुखज्ञाननिबन्धनानि महाव्रतानीति सतां मतानि ॥ अ.ध. ४.१५० की टीका ।*

तथा च— *साहंति जं महत्थं आचरिदाणी य जं महल्लेहि ।*
*जं च महल्लाणि तदो महव्वयाइं भवे ताइं ॥ मू० आ० ७. ९७.*

३. १. ६. *मूलोत्तर गुण*—मुनिके मूल गुण २८ हैं। इनके नामादिके लिए देखिए संधि ४ कडवक ८; उसपर दी गई टिप्पणी; तथा मू. आ. १. २. ३.
मुनिके उत्तर गुण चौंतीस हैं—बावीस परीषह तथा बारह तप द्वाविंशति परीषह जय—द्वादशविध तपश्चरणभेदेन *चतुस्त्रिंशदुत्तरगुणा भवन्ति*....प्र. सा ३. ९ की तात्पर्यवृत्तिटीका। बावीस परीषहोंके नाम इस प्रकार हैं—क्षुधा, पिपासा, शीत, उष्ण, दंशमशक, नग्नता, अरति, स्त्री, निषद्या, चर्या, शय्या, आक्रोश, वध, याचना, अलाभ, रोग, तृणस्पर्श, मल, सत्कार, पुरस्कार, प्रज्ञा, अज्ञान और अदर्शन। देखिए त. सू. ९. ९.।
तपके मूलतः दो भेद हैं—आभ्यंतर और बाह्य। इनमेंसे प्रत्येकके छह-छह भेद हैं:—
आभ्यंतर तपोंके भेद—प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्त्य, स्वाध्याय, व्युत्सर्ग और ध्यान—

*पायश्चित्तं विणयं वेज्जावच्चं तहेव सज्झायं ।*
*झाणं च विउसग्गो अब्भंतरओ तवो एसो ॥ मू. आ. ५. १६२.*

बाह्य तपोंके भेद—अनशन, अवमौदर्य, वृत्ति परिसंख्यान, रसपरित्याग, विविक्तशयनासन तथा कायक्लेश—

*अणसण अवमोदरियं रसपरिचाओ य वुत्तिपरिसंखा ।*
*कायस्स वि परितावो विवित्त सयणासणं छट्टं ॥ मू. आ. ५. १४६.*

३. १. ८. मूल तथा उत्तर प्रकृतियोंके लिए देखिए सन्धि ६ कडवक १६.

३. १. ९. *छट्ठ*....*मास*—ये सब उपवास संबंधी व्रतोंके नाम हैं। दिन और रात्रि मिलाकर दोनोंमें भोजनकी दो वेलाएँ होती हैं किन्तु धारणाके दिन तथा पारणाके दिन केवल एक ही बार भोजन किया जाता है अतः—

*छट्ठम* ( षष्टम ) अर्थात् छह बारका भोजन त्याग होनेसे दो दिनका उपवास हुआ।
*अट्ठम* ( अष्टम ) ,, आठबार ,, ,, तीन ,, ,, ।
दसम ( दशम ) ,, दस बार ,, ,, चार ,, ,, ।
*दुवालसम* (द्वादशम) ,, बारह ,, ,, पाँच ,, ,, ।
*मासद्ध*—अर्धमास अर्थात् १५ दिनका उपवास, तथा मास अर्थात् ३० दिनका उपवास। मू. आ. ५.१५१ की टीका।

३. १. ११. *आयावण* ( आतापन )-शीत, उष्ण आदि को सहन करना आतापन तप कहलाता है।

३. १. ११. *चंदायण* ( चन्द्रायन )—चन्द्रकी कलाओंके अनुसार भोजनके कवलोंकी संख्यामें घटा-बढ़ी करना चान्द्रायण व्रत कहलाता है।

३. २. ८. *चउरंगुलगइगय*—चतुरंगुलिगतिगत—जो पृथ्वीसे चार अंगुल ऊपर उठकर गमन करता है। जंघाचारण ऋद्धि की शक्तिसे किया गया गमन ही इस प्रकार है जिसमें चार अंगुलियोंका सम्बन्ध आता है—चउरंगुमेत्तहि छंडिय....। ति. प. ४. १०३७. । इससे स्पष्ट है कि समुद्रदत्त अरविंद मुनिको जंघाचारण ऋद्धिसे सम्पन्न समझता है। —*सवण जंघ*—जो श्रमण संघके लिए जंघा अर्थात् आधार स्तंभ हो।

३. २. ९. *मिच्छत*....*लंघ*—यहाँ मिथ्यात्वको कूपकी उपमा दी गई है। उस कूपको कठिनाईसे लांघा जा सकने वाला बतलाया है। किंतु अरविंद मुनिने उसे पार किया है। साधारणतः संसारकी तृष्णासे आतुर जीवके लिए मिथ्यात्वरूपी कूपमें गिरना सरल है पर उससे उबरना नितान्त कठिन।

३. २. ११ *गारव*—ये तीन हैं—ऋद्धि-रस-सातविषयान-तिण्णि। मू. आ. ४. ५९. की टीका

३. ३. ४. *सम्मत्त*—सम्यक्त्व—कुंदकुंदाचार्यने इसकी निम्न परिभाषा दी है—

*हिंसारहिए धम्मे अट्ठारह दोसविवज्जिए देवे ।*
*णिग्गंथे पव्वयणे सद्दहणं होइ सम्मत्तं ॥ मो. पा. ९०*

३. ३. १० *वियलिंदिउ*—दो, तीन या चार इंद्रियों वाला जीव विकलेंद्रिय कहलाता है।

३. ४. ४. *अट्ठारहदोस*—अर्हत इन अठारह दोषोंसे मुक्त रहते हैं:—छुह[1] तण्ह[2] भीरू[3] रोसो[4] रागो[5] मोहो[6] चिंता[7] जरा[8] रुजा[9] मिच्चू[10]। स्वेद[11] खेद[12] मदो[13] रइ[14] विण्हिय[15] णिद्दा[16] [17]अणुव्वेगो[18] ॥ नि. सा. ६.

३. ४. ५. *मग्गण* ( मार्गणा )—जिनके द्वारा जीव-सम्बन्धी खोज की जाए उन्हें मार्गणा कहते हैं। इनकी संख्या १४ है—

*जहि व जासु व जीवा मग्गिअंते जहा तहा दिट्ठ ।*
*ताओ चोद्दस जाणे सुयणाणे मग्गणा होंति ॥*
*गइ-इंदियेसु काये जोगे वेदे कसायणाणे य ।*
*संजम दंसणलेसा भविया सम्मत्त सण्णि आहारे ॥ गो. सा. १४०, १४१.*

३. ४. ७. जीव, अजीव, आस्रव, बंध, संवर, निर्जरा तथा मोक्ष ये सात तत्त्व हैं। इनमें श्रद्धा रखना सम्यग्दर्शन कहा जाता है ( त. सू. १. २ तथा ४ )।

३. ४. ८. सम्यग्दर्शनके गुण-दोषोंके संबंधमें प्राचीन व्यवस्था इस प्रकारकी पाई जाती है:—

त. सू १. २ में सम्यग्दर्शनका लक्षण मात्र तत्त्वार्थ श्रद्धान बतलाया गया है। सूत्र तथा सर्वार्थसिद्धि आदि टीकाओंमें वहाँ उसके गुण-दोषोंकी गणना नहीं की गई, हाँ सर्वार्थसिद्धिमें उसकी अभिव्यक्तिके प्रशम, संवेग, अनुकंपा वा आस्तिक्य आदि लक्षण बतलाए हैं। त. सू ६. २४ में तीर्थकर गोत्रबंधके सोलह कारणोंमें दर्शन विशुद्धिको प्रथम गिनाया गया है और इसकी सर्वार्थसिद्धि टीकामें *"तस्या अष्टावङ्गानि निश्शङ्कितत्वं, निश्शङ्किता विचिकित्सविरहः अमूढदृष्टिता, उपबृंहणं, स्थितिकरणं, वात्सल्यं, प्रभावनं चेति"* इसप्रकार सम्यक्त्वके आठ अंग

गिनाये हैं। आगे त. सू. ७-२३ में *"शंकाकांक्षाविचिकित्साऽन्यदृष्टिप्रशंसासंस्तवाः सम्यग्दृष्टेरतीचाराः"*—इसप्रकार सम्यग्दृष्टिके पाँच अतीचार बतलाए गए हैं। सूत्रोक्त पाँच अतीचारोंका वर्णन श्रावकप्रज्ञप्ति ( ८६ से ९६ ) में भी किया गया है। त. सू. के उक्त सूत्रपर सर्वार्थसिद्धि टीकामें कहा गया है कि दर्शन विशुद्धिके प्रकरणमें जिन निश्शंकतादि अंगोंका व्याख्यान किया गया है उनको ही सूत्रोक्त शंका आदि प्रतिपक्षी दोष समझना चाहिए। टीकामें यह भी स्पष्ट कह दिया गया है कि उक्त आठों अंगोंमें से अंतिम अमूढदृष्टिता आदि पाँच अंगोंके प्रतिपक्षी दोषोंका प्रस्तुत सूत्रके अन्यदृष्टिप्रशंसा तथा संस्तव इन दो अतीचारोंमें ही अन्तर्भाव किया गया जानना चाहिए। भगवतीआराधनामें सम्यक्त्वके पाँच अतीचारों व चार गुणोंका पृथक्-पृथक् निर्देश दो निम्न गाथाओंमें किया गया है—

*सम्मत्तादीचारा संका कंखा तहेव विदिगिंछा।*
*परदिट्ठीणपसंसा अणायदणसेवणा चेव ॥ भ. आ. ४४.*
*उवगूहणाठिदिकरणं वच्छल्लपहावणा गुणा भणिदा।*
*सम्मत्तविसोधिए उवबृंहणाकारया चउरो ॥ भ. आ. ४५.*

इस ग्रन्थमें भी सम्यक्त्वके गुण-दोषोंकी व्यवस्था भगवतीआराधनाके अनुसार पाई जाती है। केवल पाँचवें अतीचारके निर्देशमें नाम-मात्रका भेद है। भगवतीआराधनामें जिसे *'अणायदणसेवणा'* ( अनायतनसेवना ) कहा है उसे यहाँ मूढदृष्टि कहा है।

३. ६. ६. *जिणहो गुत्तु* ( तीर्थंकर गोत्र )—जिन भावनाओंसे तीर्थंकरप्रकृतिका बंध होता है वे सोलह हैं। उनके नाम आदिके लिए देखिए त. सू. ६. २४.

३. ६. १० *बद्धाउसु* ( बद्धायुष्क )—वह व्यक्ति जिसने आयुकर्मका बंध कर लिया हो।

३. ७. ३. अणुव्रत, गुणव्रत तथा शिक्षाव्रतके प्रभेदोंके लिए इसी संधिके कडवक ९, १० तथा ११ देखिए।

३. ७. १० *बारहमिच्छुववाय*—संभवतः यहाँ पाँच स्थावर, सूक्ष्म और बादर, विकलत्रय और पशु इसप्रकार ( ५+२+१+१ ) मिथ्यात्वकी बारह जीवयोनियोंसे तात्पर्य है।

३. ७. ११. *पुहविहे छह*—रत्नप्रभा आदि सात पृथिवियोंमेंसे प्रथममें सम्यक्त्व धारीके उत्पन्न होनेका निषेध नहीं है अतः इसे छोड़ शेष छह नरक पृथिवियोंसे यहाँ तात्पर्य है। इस वत्तके आशयकी यह गाथा है—

*छसु हेट्ठिमासु पुढविसु जोइसवणभवण सव्वइत्थीसु।*
*वारसमिच्छुववाए सम्माइट्ठी ण उववरणा ॥ श्र. ध. २-६८ की टीका*

३. ९. १. इस कडवकमें अणुव्रतोंका विवरण है। अहिंसादि पाँच व्रतोंका पूर्णरूपसे पालन महाव्रत और स्थूलरूपसे पालन अणुव्रत कहलाता है ( देखिए त. सू. ७.२ )।

३. ९. ४. *मुंडणु*—मुंडणके स्थानमें भंडण ग्रहण करनेसे अर्थ स्पष्ट होता है। भंडणका अर्थ कलह है ( दे. मा. ६.१०१ )। जिन शब्दोंसे कलह उत्पन्न हो उनका त्याग भी सत्यव्रतका पालन है जैसा कि भगवतीआराधना ( ८३१ ) से स्पष्ट है।

३. १०. १. गुणव्रत तीन हैं दिग्, अनर्थदण्ड तथा भोगोपभोगपरिमाण। ये श्रावकके मूल गुणोंमें गुणवृद्धि करते हैं अतः इन्हें गुणव्रत कहा गया है—

*अनुबृंहणाद् गुणानामाख्यायन्ति गुणव्रतान्यार्याः। र. श्रा. ४.१.*

३. ११. २. शिक्षाव्रत चार हैं। इस ग्रन्थमें यहाँ उन सभीका नामसे उल्लेख नहीं है किन्तु उनके पालनकी विधिका वर्णन है। उसके आधारपर उन चारके नाम क्रमशः प्रोषधोपवास, सामायिक, अतिथिसंविभाग और संल्लेखना है। णा. क. १.५ सूत्र ६२ तथा स्थानांग सू० ९.१६ में सात शिक्षाव्रतोंका उल्लेख है। किन्तु उनके नामादि वहाँ नहीं किए गए हैं। कुन्दकुन्दाचार्यके चारित्रपाहुड ( २५.२६ ) में गुणव्रत तथा शिक्षाव्रतोंकी चर्चा है। इसमें दिग्, अनर्थदण्ड और भोगोपभोगपरिमाणको गुणव्रत तथा सामायिक, प्रोषध, अतिथिसंविभाग और संल्लेखनाको शिक्षाव्रत कहा है। सावयधम्मदोहा ( ६५ से ७१ ) में उक्त सातके नाम तथा उनका दो वर्गोंमें विभाजन चारित्रपाहुडके अनुसार है।

अन्य ग्रन्थोंमें इन सात व्रतोंको दो भिन्न-भिन्न वर्गोंमें विभाजित करने तथा उनमें समावेशित व्रतोंके विषयमें अन्यान्य व्यवस्थाएँ अपनाई गई हैं। त. सू. ७.२० में अणुव्रतोंका उल्लेख करनेके पश्चात् अगले सूत्रमें दिग्, देश, अनर्थदण्ड, सामायिक, प्रोषधोपवास, उपभोग-परिभोगपरिमाण तथा अतिथिसंविभागका उल्लेख किया है पर इन्हें दो वर्गोंमें विभाजित नहीं किया। त. सूत्र ७.२१ की सर्वार्थसिद्धि टीकामें इन सात व्रतोंमेंसे प्रथम तीनको एक वर्गमें रखकर उस वर्गका नाम गुणव्रत दिया है। पर शेष चारके एक अन्य वर्गका नाम सर्वार्थसिद्धिकारने नहीं दिया है। इन चारका वे एक अन्य वर्ग मानते थे या नहीं यह भी स्पष्ट नहीं है। उक्त सूत्रकी राजवार्तिक टीकामें न गुणव्रतका न हि शिक्षाव्रतका नामतः उल्लेख है।

कार्तिकेय-अनुप्रेक्षामें गाथा ३४१ से ३५० तक गुणव्रतोंका तथा ३५२ से ३६८ तक शिक्षाव्रतोंका वर्णन है। इस ग्रन्थमें दिग्, अनर्थदण्ड तथा भोगोपभोगपरिमाणको गुणव्रत तथा सामायिक, प्रोषधोपवास, पात्रदान तथा देशव्रतको शिक्षाव्रत नाम दिया है। श्रावक प्रज्ञप्ति ( २८० से ३२८ ) तथा रत्नकरण्डश्रावकाचार ( ६७ से १२१ ) में भी उक्त सात व्रतोंको गुणव्रत तथा शिक्षाव्रत नामक दो वर्गोंमें विभाजित किया है। यह विभाजन कार्तिकेय-अनुप्रेक्षाके ही अनुसार किया गया है। किन्तु इन तीनों ग्रन्थोंमें पात्रदान तथा देशव्रतके नामोंमें तथा व्रतोंके क्रममें मतभेद है। पात्रदानको श्रावक प्रज्ञप्तिमें अतिथिसंविभाग तथा रत्नकरण्डश्रावकाचारमें वैयावृत्य, तथा देशव्रतको दोनोंमें देशावकाशिक नाम दिया है।

उक्त निरूपणका मथितार्थ यह है कि—

१. गुणव्रतों तथा शिक्षाव्रतोंकी संख्यामें कोई मतभेद नहीं है।

२. मतभेद सल्लेखनाको इन व्रतोंमें शामिल करनेके विषयमें है।

३. चारित्रपाहुड, सावयधम्मदोहा, पासणाहचरिउ तथा वसुनन्दिश्रावकाचारमें सल्लेखनाको एक शिक्षाव्रत माना है तथा देशावकाशिकको एक स्वतंत्र व्रतके रूपमें स्थान नहीं दिया।

४. त. सू., उसकी टीका, कार्तिकेय-अनुप्रेक्षा, श्रावकप्रज्ञप्ति तथा रत्नकरण्डश्रावकाचारमें संलेखनाको इन व्रतोंमें शामिल नहीं किया तथा देशावकाशिकको एक स्वतन्त्र व्रत माना है।

५. जिन्होंने देशावकाशिकको एक स्वतन्त्र व्रत माना है उन्होंने उसका समावेश शिक्षाव्रतोंमें तथा भोगोपभोग-परिमाणका गुणव्रतोंमें किया है किन्तु सर्वार्थसिद्धिटीकामें देशावकाशिकको गुणव्रतोंमें स्थान दिया है।

६. वर्गोंमें व्रतोंका क्रम सर्वत्र एक-सा नहीं है।

७. एक ही व्रतको भिन्न-भिन्न ग्रन्थोंमें भिन्न-भिन्न नाम दिये हैं।

३. ११. २. *चारि पव्व*—दो चतुर्दशी तथा दो अष्टमी ये माहके चार पर्व हैं। इनमें उपवासका विधान है—

*पर्वण्यष्टम्यां च ज्ञातव्यः प्रोषधोपवासस्तु। र. श्रा. ५.१०६*

उपवास—चारों प्रकारके आहारोंका त्याग उपवास कहलाता है—*चतुराहारविसर्जनमुपवासः।* आहारके चार भेद खाद्य, स्वाद्य, लेह्य, तथा पेय हैं।

३. ११. ८. *सल्लेखना*—यह समाधिमरणका दूसरा नाम है। स्वामी समन्तभद्रने इसकी यह व्याख्या दी है—

*उपसर्गे दुर्भिक्षे जरसि रुजायां च निष्प्रतिकारे।*
*धर्माय तनुविमोचनमाहुः सल्लेखनामार्याः॥ र. श्रा. ६.१२२*

तप करनेवालोंके लिए सल्लेखना प्रायः अनिवार्य है। इसके बिना जीवनके समस्त तप व्यर्थ होते हैं ( देखिए त. सू. ७.२२ )। मनुने समाधिमरणका आदेश उस अवस्थामें दिया है जब मृत्युके लक्षण स्पष्ट दिखाई देने लगें; उसकी विधि उन्होंने इस प्रकार की बतलाई है—

*अपराजितायां वास्थाय व्रजेद्दिशमजिह्मगः।*
*आ निपाताच्छरीरस्य युक्तो वार्यनिलाशनः॥ म. स्मृ. ६.३१*

३. ११. १० *बारहभेयहो धम्मु*—पाँच अणुव्रत, तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रत मिलाकर बारह प्रकारका धर्म हुआ।

३. १३. ६. *णिग्गंथ* ( निर्ग्रन्थ )—कार्तिकेय-अनुप्रेक्षामें इसकी यह व्याख्या की है—

*जो पव्वज्जइ गंथं अब्भंतर बाहिरं च साणंदो।*

*पावं ति मरणमाणो णिग्गंथो सो हवे णाणी ॥* का. अ. ३८६.

—*दहलक्खण धम्म*—उत्तम, क्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच संयम, तप, त्याग, आकिंचन तथा ब्रह्मचर्य ये धर्मके दस अंग हैं। इन्हें ही यहाँ धर्मके दस लक्षण कहा है—

*उत्तम-खम-मद्दवज्जव-सच्च-सउच्चं च संजमं चेव ।*
*तव-तागमकिंचण्हं बह्मा इदि दसविह होदि ॥* बा. अ. ७०.

३. १५. २. *सरण चयारि*—अर्हन्, सिद्ध, साधु और धर्म ये चार शरण हैं। मू. आ. में मृत्यु समीप आनेपर इन चार शरणों के स्मरण करनेका उपदेश दिया है—

*णाणं सरणं मे दंसणं च सरणं च चरिय सरणं च ।*
*तवसंजमं च सरणं भगवं सरणो महावीरो ॥* मू. आ. २. ६.

मंगलपाठमें भी चारों शरणोंका उल्लेख इसप्रकार आता है—

*चत्तारि सरणं पव्वज्जामि-अरहंते सरणं पव्वज्जामि,*
*सिद्धे सरणं पव्वज्जामि, साहू सरणं पव्वज्जामि,*
*केवलि पण्णत्तं धम्मं सरणं पव्वज्जामि ।*

अन्यत्र पाँच परमेष्ठियोंके पाँच शरण होनेका उल्लेख है—

*निमित्तं शरणं पंच गुरवो गौणमुख्यता ।*
*शरण्यं शरणं स्वस्य स्वयं रत्नत्रयात्मकम् ॥*

—*अट्टरुद्द*—ध्यानके चार प्रकार हैं—आर्त, रौद्र, धर्म तथा शुक्ल। इनमें से प्रथम दो कर्म-बंध करते हैं तथा शेष दो मोक्ष प्राप्ति कराते हैं—

*आर्तरौद्रधर्मशुक्लानि । परे मोक्षहेतू ।* त. सू. ६. २८, २९.

तथा—*असुहं अट्टरउद्दं धम्मं सुक्कं च सुहवरं होदि ।* का. अ. ४७०.

अतः प्रथम दोका त्याग तथा अंतिम दोका ग्रहण अपेक्षित है।

## चौथी सन्धि

४. १. १. *सहसार* ( सहस्रार )—बारहवें स्वर्गका नाम है। स्वर्गोंके नामादिके लिए देखिए सन्धि १६ कडवक ५।

४. १. ९. फासुव ( प्रासुक )—प्रगताः असवः यस्मात् तत्। जिसमेंसे जीव जाता रहे वह अचित्त होनेसे दोषरहित होता है। जिस मार्गपर पुरुष, स्त्री या पशु बारम्बार चलें वह प्रासुक हो जाता है—

*सयडं जाणं जुग्गं वा रहो वा एवमादि वा ।*
*बहुसो जेण गच्छंति सो मग्गो फासुओ भवे ॥*
*हत्थी अस्सो खरोढो वा गोमहिसगवेलया ।*
*बहुसो जेण गच्छंति सो मग्गो फासुओ भवे ॥*
*इत्थी पुंसा व गच्छंति आदवेण च मोहतः ।*
*सत्थ परिणदो चेव सो मग्गो फासुओ हवे ॥* मू. आ. ५-१०७,१०८,१०९

४. १. ११. परीवा—यह परि+इ धातुका भूतकालिक कृदन्त है। इसमें व श्रुतिसे आया है तथा अन्तिम स्वरका दीर्घीकरण छन्दकी अपेक्षासे किया गया है।

४. २. १. *बारहभेयहिं पेहणाहि*—द्वादश अनुप्रेक्षणाओंके नाम इस प्रकार हैं—अनित्य, अशरण, एकत्व, अन्यत्व, संसार, लोक, अशुचित्व, आस्रव, संवर, निर्जरा, धर्म तथा बोधिदुर्लभ—

*अद्धुवमसरणमेगत्तमण्ण-संसार-लोगमसुचित्तं ।*
*आसव-संवर-णिज्जर धम्मं बोहि च चिंतेज्जो ॥* बा. अ. २.

यहाँ उक्त बारहमेंसे केवल अशरण, संसार तथा धर्म भावनाओंका ही उल्लेख है।

४. २. ३. *णविय धरा*—इस पाठमें धरामें सप्तमी विभक्तिका लोप मानना होगा तथा णवियको दत्तके अर्थमें लेना होगा।

४. ३. ३. *लासउ*—लासका सामान्य अर्थ नृत्य है किंतु यहाँ वह वंदनके अर्थमें लिया गया है।

४. ३. ९. वादिराजसूरीने भुजंगकी मृत्यु मर्कटोके रूपमें उत्पन्न अनुन्धरीके हाथों बताई है—श्री. पा. ३. १०३.

४. ५. १. *विज्जवेउ*—विद्युद्वेग–विद्युत्के लिए इस ग्रन्थमें बहुधा विज्ज शब्दका भी उपयोग हुआ है। इसीसे मराठीके वीज शब्दकी उत्पत्ति हुई है।

४. ५. ११ *किरणवेग*—महापुराणमें पार्श्वनाथके इस भवका नाम रश्मिवेग बताया है। किरण और रश्मि समानार्थी शब्द हैं अतः उनमें कोई मौलिक भेद नहीं है ( म. पु. ७३. २७. )।

४. ७. १. *णरयालय-गय-दरिसिय-फलेण*—नरकमेव आलयम्। नरकालये गतम् ( गमनम् ) । नरकालयगतेन दर्शितं फलं यस्य तत्। यह समास रज्जेका विशेषण है।

४. ८. ६. *पंचसमिइ*—पाँच समितियोंके नाम इस प्रकार हैं—

*णिक्खेवणं च गहणं इरियाभासेसणा य समदीओ।*
*पदिठावणियं च तहा उच्चारादीणि पंच विहा ॥ मू. आ. ५. १०४.*

४. ८. ८. *आवासयच्छ*—छह आवश्यकोंके नाम ये हैं।

*सामाइय चउवीसत्थव वंदणयं पडिक्कमणं।*
*पच्चक्खाणं च तहा काओसग्गो हवदि छट्ठो ॥ मू. आ. ७. १५.*

४. ९. २. *पासत्थ*—शिथिलाचार साधु पासत्थ ( पार्श्वस्थ ) कहलाते थे। पार्श्वस्थ साधुका लक्षण यह है—

*वसदीसु अ पडिबद्धो अहवा उवकरणकारओ भणिओ।*
*पासत्थो समणाणं पासत्थो सो होई ॥*

मूलाचारके अनुसार जिन पार्श्वस्थोंकी बन्दना नहीं करना चाहिए वे पाँच प्रकार के हैं—

*पासत्थो य कुसीलो संसत्तोसण्णं मिगचरित्तो य।*
*दंसण-णाण-चरित्ते अणिउत्ता मंद संवेग ॥ मू. आ. ७. ९६.*

*खेत्तु छंडिज्जइ*—मूलाचारमें नृपतिविहीन क्षेत्रके अतिरिक्त अन्य क्षेत्रोंको भी त्यागनेका उल्लेख किया गया है—

*णिवदि-विहूणं खेत्तं णिवदी व जत्थ उट्ठओ होज्ज।*
*पव्वज्जा च ण लब्भ्य संजमघादो य तं वज्जे ॥ मू. आ. १०. ६०.*

४.१०.६,७. तीनों ऋतुओंमें कायक्लेश सहन करनेका उपदेश मूलाचारमें इन शब्दोंमें दिया है—

*हेमंते धिदिमंता सहंति ते हिमरयं परमघोरं।*
*अंगेसु णिवडमाणं णलिणी-वण-विणासियं सीयं ॥*
*जल्लेण मइलिदंगा गिम्ह उण्णादवेण दड्ढंगा।*
*चेट्ठंति णिसिट्ठंगा सूरस्स य अहिमुहा सूरा ॥*
*धारंधयारगुविलं सहंति ते वाद-वादलं चंडं।*
*रत्तिदियं गलंतं सप्पुरिसा रुक्ख-मूलेसु ॥ मू. आ. ९. ९७, ९८, ९९*

मनुने भी इस प्रकारके कायक्लेशोंको सहन करनेका निर्देश दिया है—

*ग्रीष्मे पञ्चतपस्तु स्याद्वर्षास्वभ्रावकाशिकः।*
*आर्द्रवासस्तु हेमंते कमशो वर्धयंस्तपः ॥ म. स्मृ. ६.२३*

—*मयमत्तु*। मदोन्मत्त हस्तीकी उपमा यहाँ औचित्यपूर्ण प्रतीत नहीं होती किन्तु मूलाचार ( ९.१०८, १०९ ) में मनकी उपमा मदोन्मत्त हस्तीसे दी है तथा यह कथन किया है कि जिस प्रकार अंकुशसे हाथी वशमें किया जाता है उसी प्रकार ज्ञानसे मन वशमें करना चाहिए। ये दो गाथाएँ सम्भवतः कविके सामने रहीं हैं और उनका भाव यहाँ प्रयुक्त करनेकी भावना ही यहाँ इस उपमाका कारण है।

## पाँचवीं सन्धि

५.१.६से१२ इन पंक्तियोंमें कविने राजा वज्रवीर्यकी उपमा क्रमशः शंकर, पवन, इन्द्र, रवि, चन्द्र, सागर, पर्वत, कुबेर, माधव तथा कामदेवसे देनेका विचार किया किन्तु वे सब दोषयुक्त पाए गए क्योंकि रविका अस्त होता है, शशि कलंकी है, सागरका मंथन हुआ था तथा गिरि निरा पत्थर है ( अन्य उपमानोंके दोष कविने स्वतः दिये हैं )।

अतः ये सब राजाके उपमानके योग्य नहीं। इससे राजाकी श्रेष्ठता व्यक्त होती है। यह व्यतिरेक अलंकार है। *उपमानाद्यदनस्य व्यतिरेकः स एव सः।* का. प्र. १०. १०५.। इस अलंकारके लिए देखिए णा. च. १.३।

५. ३. ४. *चक्काउहु*—उत्तरपुराणके अनुसार छठवें भवमें पार्श्वनाथका नाम वज्रनाभि था तथा वे इसी भवमें चक्रवर्ती हुए थे। ( म. पु. ७३. ३२, ३३ )।

५. ३. ६. *कुम्मुण्णयचलणु*—कूर्मके समान उन्नत चरण मनुष्यका एक उत्तम और शुभ लक्षण है।

*कूर्मोन्नतौ च चरणौ मनुजेश्वरस्य। बृ. सं. ६०. २.*

*विसाल वयण*—यह भी मनुष्यका एक शुभ लक्षण है—

*उरो ललाटं वदनं च पुंसां विस्तीर्णमेतत् त्रितयं प्रशस्तम्। बृ. सं. ६०. ८५.*

५. ६. ११ *पुव्व-पुरिस* ( पूर्वपुरुष )–इसके दो अर्थ संभव हैं—(१) वृद्ध पुरुष (२) वंशक्रमागत व्यक्ति। दूसरा अर्थ यहाँ अधिक उपयुक्त है। कविने ६. ६. १३. में पीढ़ियोंसे राजाकी सेवा करने वाले सेवकोंका उल्लेख भी किया है।

—*मेल्लिज्जहि*—मेल्लका अर्थ त्यागना होता है पर यहाँ वह नियुक्त या स्थापित करनेके अर्थमें प्रयुक्त है। हिन्दीमें छोड़ना शब्द पठाने या स्थापित करनेके अर्थमें प्रयुक्त होता है यथा—उसने दूत छोड़े हैं या सेवक रख छोड़े हैं। छंड ( जिससे हिन्दीका छोड़ना शब्द बना है ) तथा मेल्ल समानार्थी क्रियाएँ हैं। अतः इनके उक्त अर्थोंमें प्रयुक्त करनेका इतिहास पुराना है।

५. ८. १. *छज्जीव* ( षड्जीव )—त्रसकायिक, पृथिवीकायिक, जलकायिक, अग्निकायिक, वायुकायिक तथा वनस्पतिकायिक ये जीवोंके छह भेद हैं ( त. सू. २. १३, १४. )।

५. ८. २. *रिद्धि*—ऋद्धियाँ आठ हैं—बुद्धि, क्रिया, विक्रिया तप, बल, औषधि, रस तथा क्षिति ( ति. प. ४. ९६० )। बुद्धि ऋद्धिके १८ भेद हैं, जिनमें से बीज तथा कोष्ट दो हैं। प्रधानाक्षरादिके ज्ञान होनेपर जिसके द्वारा समस्त श्रुतका पाठ या अर्थका ग्रहण हो सके वह बीज बुद्धि नामक ऋद्धि है ( ति. प. ४. ९७५, ९७६, ९७७ )। जिसकी सहायतासे कोई व्यक्ति गुरु आदिके उपदेश या ग्रन्थोंमेंसे शब्दरूप बीजको ग्रहण कर उन्हें अपने बुद्धिरूपी कोठेमें धारण करता है तथा आवश्यकतानुसार उनका उपयोग करता है वह *कोष्ट-बुद्धि* नाम ऋद्धि कहलाती है। (देखिये ति. प. ४.९७८, ९७९. )। क्रिया ऋद्धिके दो भेद हैं—आकाशगामित्व तथा चारणत्व। आकाशगामित्व तथा आकाशगमन एक ही ऋद्धिके दो नाम हैं। जिसके द्वारा कायोत्सर्ग अथवा अन्य प्रकारसे ऊर्ध्व स्थित होकर या बैठकर गमन किया जाए वह *आकाशगमन* ऋद्धि है।

५. ८. ३. *णवभेयहिं परमलद्धि*—ये वे लब्धियाँ हैं जो मनुष्यको केवलज्ञानके पश्चात् प्राप्त होती हैं। इनकी प्राप्तिसे जीव परमात्मत्वको प्राप्त होता है।

५. ८. ५. *भीमाडइवण*—इस वनका उल्लेख ति. प. या अन्य ग्रन्थमें प्राप्त नहीं। किन्तु पद्मकीर्तिने इसका उल्लेख १४. १.१२ में भी किया है।

*जलणगिरि*—यह सुकच्छविजयमें स्थित एक पर्वत है। अन्य पार्श्वनाथचरित्रोंमें भी इसका उल्लेख प्राप्त है ( देखिये. पार्श्व. च. २.६१ )।

५. ९. ७, ८, ९, १०—नयनों द्वारा पूर्व जन्मकी घटनाओंको स्मरण करनेका उल्लेख अन्यत्र भी हुआ है—

*आयइँ लोयहो लोअणइँ जाइँ सरइ न भंति।*

*अप्पिए दिट्ठइ मउलिअहि पिए दिट्ठइ विहसंति॥ हे. ८.४.३६५*

५. १०. ५. *सरए*—देखिए ३. १५. २ पर दी गई टिप्पणी।

५. ११. ३. *मज्झिमगेविज्जि* ( मध्यमग्रैवेयके )—सोलह स्वर्गोंके ऊपर नौ ग्रैवेयक स्थित हैं जो अधो, मध्य तथा उपरिम इन तीन वर्गोंमें विभक्त हैं। इनके नामादिके लिए देखिए ति. प. ८.१२२.

## छठवीं सन्धि

६. १. ९. *अट्ट सुविणए*—चक्रवर्तीकी माता द्वारा आठ स्वप्न देखनेका यहाँ उल्लेख है। आदिपुराणमें चक्रवर्तीकी माता द्वारा छह स्वप्न देखे जानेका निर्देश किया गया है—

*अथान्यदा महादेवी सौधे सुप्ता यशस्वती।*

*स्वप्नेऽपश्यन्महीं ग्रस्तां मेरुं सूर्यं च सोडुपम् ॥*

*सरः सहं समब्धिं च चलवीचिकमैक्षत । आ. पु. १५.१००,१०१*

भगवती सूत्र ( ५७७ ) तथा कल्प सूत्र ( ७४ ) के अनुसार चक्रवर्तीकी माता चौदह स्वप्न देखती है ।

६. १. १२ *चौसट्ठि पवर लक्खण*—तीर्थकरों तथा चक्रवर्तियोंके शरीरपर एक हजार आठ, बलदेव तथा वासुदेवोंके शरीर पर एक सौ आठ तथा अन्य भाग्यवान् पुरुषोंके शरीरपर बत्तीस लक्षण रहते हैं । यहाँ चक्रवर्तीके शरीरपर चौसठ लक्षण होनेका उल्लेख है । सम्भवतः कविकी दृष्टिमें ये चौसठ लक्षण रहे हों—

*इह भवति सप्त रक्तः षडुन्नतः पञ्च सूक्ष्मदीर्घश्च ।*

*त्रि विपुल लघु गम्भीरो द्वात्रिंशल्लक्षणः स पुमान् ॥*

सात रक्त—नख[1], चरण[2], हस्त,[3] जिह्वा[4], ओष्ठ,[5] तालु[6] तथा नेत्रान्त[7] हैं । छह उन्नत—कक्षा[1], हृदय[2], ग्रीवा[3], नासा[4], नख[5], तथा मुख[6] हैं । पाँच सूक्ष्म—त्वक्[1], केश[2], अंगुलिपर्व,[3] [4]नख तथा दन्त[5] हैं । पाँच दीर्घ—नयन[1], हृदय[2], नासिका[3], ठोडी[4] तथा भुज[5] हैं । तीन विस्तीर्ण—भाल[1], उर[2] तथा वदन[3] हैं । तीन लघु—ग्रीवा[1], जंघा[2] तथा मेहन[3] हैं । तीन गम्भीर—स्वर, नाभि[2] तथा सत्व[3] हैं । इन बत्तीस लक्षणोंके अतिरिक्त बत्तीस लक्षण ये हैं—

*[1]छत्रं [2]तामरसं, [3]धनू [4]रथवरो [5]दम्भोलि[6]कूर्मा[7]ङ्कुशा*

*[8]वापी-[9]स्वस्तिक-तोरणानि[10] च [11]सरः [12]पञ्चाननः [13]पादपः ।*

*[14]चक्रं [15]शङ्ख[16]गजौ [17]समुद्र[18]कलशौ [19]प्रासाद[20]मत्स्या [21]यवा*

*[22]यूपस्तूप[23] [24]कमण्डलून्यवनिभृत[25] सच्चामरौ[26] दर्पणः[27] ॥*

*[28]उक्षा [29]पताका [30]कमलाभिषेकः [31]सुदामकेकी [32]धनपुण्यभाजाम् ।*

( इस सम्बन्धमें बृ० सं० ६०-८४ से ८८ भी देखिए )

६.१.१३. *णवणिहि*—नौ निधियोंके नाम ये हैं—काल, महाकाल, पाण्डु, मानव, शंख, पद्म, नैसर्प, पिंगल और सर्वरत्न या नाना रत्न—

*कालमहाकालपंडू माणवसंखा य पउमणइसप्पा ।*

*पिंगलणाणारयण णवणिहिणो सिरिपुरे जादा ॥ ति० प० ४. १३८४.*

—*रयण*—रत्न चौदह हैं । उनमें सात जीव रत्न तथा सात निर्जीव रत्न हैं । [1]पवनञ्जय (अश्व), [2]विजयगिरि (गज), [3]भद्रमुख (गृहपति), [4]कामवृष्टि (स्थपति), [5]आयोध्य (सेनापति), [6]बुद्धिसमुद्र (पुरोहित) तथा [7]सुभद्रा (युवति) ये जीव रत्न हैं—

*पवणंजय विजयगिरि भद्दमुहो तहय कामउट्ठी य ।*

*होंति यउज्झ सुभद्दा बुद्धिसमुद्दोत्ति पत्तेयं ॥ ति० प० ४.१३७७*

[1]छत्र, [2]असि, [3]दण्ड, [4]चक्र, [5]काकिणी, [6]चिन्तामणि तथा [7]चर्म ये निर्जीव रत्नोंके नाम हैं—

*छत्तासिदंडचक्का काकिणी चिंतामणि त्ति रयणाइं ।*

*चम्मरयणं च सत्तम इय णिज्जीवाणि रयणाणि ॥ ति. प. ४.१३७६*

इन रत्नोंके विशिष्ट गुणोंके लिए देखिए. ज्ञा. स. पृष्ठ ७२,७३.

६.२.१० *पढिज्जइ*—यहाँ स्तूयतेके अर्थमें प्रयुक्त हुआ है ।

६.३.१ इस कडवकमें चक्रवर्तीके अधीन जो देश, सैनिक, नगर आदि रहते हैं उनकी संख्याका निर्देश है । यह संख्या तिलोयपण्णत्तिमें निर्दिष्ट चक्रवर्तीकी सेना आदिकी संख्याके बराबर है, भेद केवल पुरों, कर्वटों और द्रोणामुखोंकी संख्यामें है । ति. प. के अनुसार चक्रवर्तीके नगरोंकी संख्या ७५०००, खेटोंकी १६०००, कर्वटोंकी २४०००, मंटवोंकी ४०००, द्रोणामुखोंकी ९९००० तथा पट्टनोंकी ४८००० है (ति. प. ४.१३९३,४,५) ति. प. में सवलहणकारों तथा आकरोंकी संख्याका निर्देश नहीं है ।

६.३.६ *कव्वडसुखेडदोणामुह*—वृत्तिसे वेष्टित ग्राम, चार गोपुरोंसे रमणीक नगर, पर्वतों और नदीसे घिरा हुआ खेट तथा केवल पर्वतसे वेष्टित कर्वट कहलाता है—

*वइपरिवेढो गामो णयरं चउगोउरेहिं रमणिज्जं।*
*गिरिसरिकदपरिवेढं खेडं गिरिवेढिदं च कव्वडयं ॥ ति. प. ४.१३९८*

समुद्रकी वेलासे वेष्टित द्रोणामुख कहलाता है—

*दोणामुहाभिधाणं सरिवइवेलाए वेढियं जाण । ति. प. ४.१४००*

६.३.१२ चक्रवर्तीकी छयान्नवे हजार महिलाओंमें राजकन्याएँ, विद्याधरकन्याएँ तथा म्लेच्छकन्याएँ होती हैं। इनमेंसे प्रत्येककी संख्या बत्तीस हजार रहती है। एक अन्य परम्पराके अनुसार चक्रवर्तीकी महिलाओंकी संख्या चौसठ हजार होती है ( देखिए. प. च. ५.१६८ )

६.३.१३ बहु······*णिरंतरहँ*—यहाँ प्रचुर धान्य उत्पन्न करनेवाले उत्कृष्ट हलोंकी संख्या तीन करोड़ बताई गई है। ति. प. के अनुसार चक्रवर्तीके हलोंकी संख्या एक कोड़ाकोड़ी तथा गायोंकी संख्या तीन करोड़ है।

६. ४. १ चक्रवर्तीकी विजय यात्राका वर्णन परम्परागत शैलीका है। वर्णनमें ति. प. द्वारा निर्दिष्ट शैलीका अनुसरण किया है। दोनोंमें अन्तर केवल विजय-यात्राके प्रारम्भमें है। ति. प. में चक्रवर्तीकी विजय-यात्रा पश्चिमके म्लेच्छखण्ड को वशमें करनेसे प्रारम्भ बताई गयी है किन्तु इस ग्रन्थमें वह पूर्व दिशासे प्रारम्भ हुई है।

६.४.११ *गिरिवरु*—चक्रवर्तियोंका मान भङ्ग करनेवाले पर्वतका नाम वृषभगिरि है। यह पर्वत मध्यम्लेच्छखण्डमें स्थित है। ( देखिए. ति. प. ४-१३५२,३ )

६. ६. ६ *अणविण्णु*—( अनविज्ञः )—न विज्ञः अविज्ञः। न अविज्ञः अनविज्ञः; अर्थात् जो अज्ञानी नहीं है।

६. ६. ७ *महल्ला*—विभागोंके अध्यक्ष—प्रधान अधिकारी महल्ला कहलाते थे। इस शब्दका सामान्य अर्थ वृद्ध है।

६. ६. ८ *णिउणकम्म* ( निपुणकर्म )—नर्म सचिवके कार्यसे आशय है।

६. ७. २ *सेवियधवलंबरु*—राजभवनोंमें धवलवस्त्रधारी तथा शास्त्रोंमें दक्ष कंचुकी होता था—

*अन्तःपुरचरो विप्रो वृद्धो गुणगणान्वितः।*
*सर्वशास्त्रार्थकुशलः कंचुकीत्यभिधीयते ॥*

६. ८. ४ *गुरुपक्ख*—अर्हत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय तथा सर्वसाधु गुरुपक्ष कहे जाते हैं।

६. ८. ५ *णवणिहिहिं*······*विसाल*—यहाँ धनधान्य प्रदान करनेवाली निधियोंसे आशय है। वे पाँच हैं—महाकाल, पाण्डु, पद्म, पिङ्गल और सर्वरत्न।

६. १३. ५ करपंगुरण—करौ एव पंगुरणं ( वस्त्रं ) येषां ते; अर्थात् वे मनुष्य जिनके पास कोई वस्त्र नहीं है तथा जो हाथोंको शरीरसे लपेटकर शीतसे बचनेका प्रयत्न करते हैं।

६. १६. १ ज्ञानावरणीयके पाँच भेद—( १ ) मति ज्ञानावरणीय, ( २ ) श्रुतिज्ञा०; ( ३ ) अवधिज्ञा०; ( ४ ) विपुल-मतिज्ञा०; तथा ( ५ ) केवलज्ञा०।

६. १६. ३ दर्शनावरणीयके नौ भेद—( १ ) चक्षुदर्शनावरणीय, ( २ ) अचक्षुदर्श०; ( ३ ) अवधिदर्श०; ( ४ ) केवलदर्श०; ( ५ ) निद्रादर्श०; ( ६ ) निद्रानिद्रादर्श०; ( ७ ) प्रचलादर्श०; ( ८ ) प्रचलाप्रचलादर्श०; तथा ( ९ ) स्त्यान-गृद्धिदर्श०।—वेदनीयके दो भेद—( १ ) सातावेदनीय तथा ( २ ) असातावेदनीय।

६. १६. ४ मोहनीयके अट्ठाईस भेद—प्रथमतः दर्शनमोहनीय तथा चारित्रमोहनीय नामक दो भेद हैं इनमेंसे प्रथमके मिथ्यात्व, सम्यग्मिथ्यात्व, तथा सम्यग्प्रकृति ये तीन प्रभेद हैं, दूसरेके कषाय तथा नोकषाय ये दो प्रभेद हैं। इनमेंसे कषाय चार प्रकारका है—अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यान, प्रत्याख्यान तथा संज्वलन। इन चारोंमेंसे प्रत्येकके क्रोध, मान, माया तथा लोभ नामक चार-चार प्रभेद हैं। नोकषायके हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुंवेद तथा नपुंसकवेद नामक नौ प्रभेद हैं।

६. १६. ५ आयुकर्मके चार भेद हैं—( १ ) नरकआयु, ( २ ) तिर्यञ्चआयु, ( ३ ) मनुष्यआयु तथा ( ४ ) देवआयु। नामकर्मके तेरान्नवे भेद—प्रथमतः नामके बेयालीस भेद हैं—( १ ) गति, ( २ ) जाति, ( ३ ) शरीर, ( ४ ) बन्धन, ( ५ ) संघात, ( ६ ) संस्थान, ( ७ ) अङ्गोपाङ्ग, ( ८ ) संहनन, ( ९ ) वर्ण, ( १० ) रस, ( ११ ) गन्ध, ( १२ ) स्पर्श, ( १३ ) आनुपूर्वी, ( १४ ) अगुरुलघु, ( १५ ) उपघात, ( १६ ) परघात, ( १७ ) आतप, ( १८ ) उद्योत, ( १९ ) उच्छ्वास, ( २० ) विहायोगति, ( २१ ) त्रस, ( २२ ) स्थावर,

( २३ ) बादर, ( २४ ) सूक्ष्म, ( २५ ) पर्याप्तक, ( २६ ) अपर्याप्तक, ( २७ ) प्रत्येक शरीर, ( २८ ) साधारण शरीर, ( २९ ) स्थिर, ( ३० ) अस्थिर, ( ३१ ) शुभ, ( ३२ ) अशुभ, ( ३३ ) सुभग, ( ३४ ) दुर्भग, ( ३५ ) सुस्वर, ( ३६ ) दुःस्वर, ( ३७ ) आदेय, ( ३८ ) अनादेय, ( ३९ ) यशःकीर्ति, ( ४० ) अयशःकीर्ति, ( ४१ ) निर्माण, ( ४२ ) तीर्थङ्कर ।

इनमेंसे गतिके नरक, तिर्यक् , मनुष्य तथा देव ये चार; जातिके एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय तथा पञ्चेन्द्रिय ये पाँच; शरीरके औदारिक, वैक्रियक, आहारक, तैजस तथा कार्मण ये पाँच; अङ्गोपाङ्गके औदारिक वैक्रियक, तथा आहारक ये तीन; बन्धनके औदारिक, वैक्रियक, आहारक, तैजस, तथा कार्मण ये पाँच; संघातके औदारिक, वैक्रियक, आहारक, तैजस, कार्मण ये पाँच; संस्थानके समचतुस्र, न्यग्रोधपरिमण्डल, स्वाति, कुब्जक, वामन तथा हुण्डक ये छह; संहननके वज्रर्षभनाराच, वज्रनाराच, नाराच, अर्द्धनाराच, कीलक तथा असंप्राप्ता-सृपाटिका ये छह; वर्णके कृष्ण, नील, रक्त, पीत, तथा श्वेत ये पाँच; गन्धके सुगन्ध तथा दुर्गन्ध ये दो; रसके खट्टा, मीठा, कडुवा, काषायला, तथा चर्परा ये पाँच; स्पर्शके कठोर, कोमल, हलका, भारी, ठण्डा, गरम, चिकना तथा रूखा ये आठ; आनुपूर्व्यके उपघात, परघात, आताप तथा उद्योत ये चार; तथा विहायोगतिके मनोज्ञ तथा अमनोज्ञ ये दो प्रभेद हैं। इस प्रकार नामके कुल तिरानवे प्रभेद हुए।

६. १६. ६ गोत्रके दो भेद—( १ ) उच्चगोत्र तथा ( २ ) नीचगोत्र, अन्तरायके पाँच भेद—( १ ) दानान्तराय, ( २ ) लाभान्तराय, ( ३ ) भोगान्तराय, ( ४ ) उपभोगान्तराय तथा ( ५ ) वीर्यान्तराय ।

६.१६.१२,१३ इन पंक्तियोंमें कविने पुण्य और पापकी खिलाड़ियोंसे तथा जीवकी गिरिउसे उपमा देकर एक प्राचीन खेलकी ओर संकेत किया है। उसका नाम लुक्काछिप्पी या छील-छिलाई है। इस खेलमें बच्चोंके दलके एक खिलाड़ीको छोड़कर शेष सब छुपते हैं या एक स्थानसे दूसरे स्थानकी ओर दौड़ते है तथा उस एकको आवाज देकर उसे छूनेके लिए प्रेरित करते हैं। यहाँ कविने पुण्य तथा पापकी छिपने या दौड़ने वाले खिलाड़ियोंसे, जीवको छूने वालेसे, तथा कषायोंकी छुपनेवालों द्वारा दी गई आवाजसे उपमा दी गई है। इस आवाजरूपी कषायसे छूने वालाखिलाड़ीरूप जीव इधर-उधर दौड़ता फिरता है।

६.१७.१ *बन्ध*—कषाय युक्त जीव द्वारा मन, वचन या कायसे किये गये कर्मके योग्य पुद्गलोंका ग्रहण करना बन्ध कहलाता है। बन्धके चार भेद हैं—प्रकृति, स्थिति, अनुभाग तथा प्रदेश—

*सकषायत्वाज्जीवः कर्मणो योग्यान् पुद्गलानादत्ते स बन्धः।*
*प्रकृति-स्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः। त. सू. ८.२,३*

६.१७.२ *चउदह गुणठाणइँ*—मोहनीय कर्मके उदय, उपशम, क्षय तथा क्षयोपशमसे एवं योगोंके कारण जो जीवके भाव होते हैं उनको गुणस्थान कहते हैं। इनकी संख्या चौदह है तथा नाम ये हैं—

*मिच्छो[1] सासणो[2] य मिस्सो[3] असंजदो[4] चेव।*
*देसविरदो[5] पमत्तो[6] अपमत्तो[7] तह य णायव्वो ॥*
*एत्तो अपुव्वकरणो[8] अणियट्टी[9] [10]सुहुमसंपराओ य।*
*[11]उवसंतखीणमोहो[12] [13]जोगकेवलिजिणो [14]अजोगी य ॥ मू. आ. १२.१५४, १५५*

*जीवसमास*—समस्त संसारी जीवोंको संक्षेपमें बतानेकी विधिको जीवसमास कहा जाता है। इसके चौदह भेद हैं। नामादिके लिए देखिए गो. सा. जी. कां. ७२.

६.१७.४ *जोग* (योग)—मन वचन तथा कायकी क्रियाको योग कहते हैं-कायवाङ्मनः कर्मयोगः। त. सू. ६.१.
—*लेस* (लेश्या)—कषायके उदयसे जो अनुरंजित योग प्रवृत्ति होती है उसे लेश्या कहते हैं। लेश्याएँ छह हैं—(१) कृष्ण, (२) नील, (३) कपोत, (४) पीत, (५) पद्म, (६) शुक्ल। इनमेंसे प्रथम तीन अशुभ तथा अंतिम तीन शुभ होती हैं।
—*तच्च* (तत्त्व)—जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा तथा मोक्ष ये सात तत्त्व हैं।
—*पयत्थ* (पदार्थ)—उक्त सात तत्त्व तथा पाप और पुण्य ये नौ पदार्थ हैं।

६.१७.५ *अंग*—आचारादि बारह अंग। इनके नामादिके लिए देखिए संधि ७ कडवक ३।

—पुव्व (पूर्व)—उत्पाद् आदि चौदह पूर्व। इनके नामादिके लिए देखिए संधि ७ कडवक ३।
—संजम (संयम)—अहिंसादिक पाँच व्रत धारण करने, ईर्यापथादिक पाँचों समितियोंको पालने, क्रोधादिक कषायोंको निग्रह करने, मनोयोगादिक तीनों योगोंको रोकने तथा पाँचों इन्द्रियोंको वशमें करनेको संयम कहते हैं।
करण—पञ्च नमस्कार, षड् आवश्यक, आसिका तथा निषेधिका ये करण हैं।

## सातवीं सन्धि

७.२.१ सील (शील)—तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रत मिलकर शील कहलाते हैं।

७.२.१ आचार्य वट्टकेरने बारह अंगोंके और चौदह पूर्वोंके अध्ययन तथा उनके धारणका निर्देश दिया है—अंगाणि दसय दोण्णि य चोद्दस धरंति पुव्वाइँ। मू. आ. ६.६५

बारह अंगोंका संक्षिप्त परिचय निम्नानुसार है—

(१) आयारु अंगु (आचारांग)—यह अंग दो भागोंमें विभक्त है। पहिला भाग सूत्रस्कंध है। इसमें छोटे-छोटे वाक्योंमें महावीर भगवानके उपदेश निबद्ध हैं। इसमें किसी विशिष्ट विषयका व्यवस्थित निरूपण नहीं है। दूसरे भागमें मुनियोंके आचारका विस्तृत वर्णन है।

(२) सुद्दयडु ( सूत्रकृतांग )—इसमें मुनिधर्मके उत्तरदायित्वों तथा कष्टोंका विस्तृत वर्णन है। साथ ही मुनियोंको जैनेतर मतोंसे सावधान रहने, अपने सम्बन्धियों तथा मित्रों द्वारा पुनः गृहस्थाश्रममें लौटा ले जानेके लिए किये गये प्रयत्नोंसे बचने एवं स्त्रियोंसे सर्वथा दूर रहनेका उपदेश दिया गया है।

(३) ठाणु अंगु ( स्थानांग )—इसमें धर्म विषयक बातोंपर व्यवस्थासे प्रकाश डाला गया है। प्रधानरूपसे इसमें सब द्रव्योंका वर्णन है।

(४) समवाउ अंगु ( समवायांग )—इस अंगका विषय स्थानांगके ही समान है। इसमें समस्त द्रव्योंके पारस्परिक सादृश्यका निरूपण है।

(५) विवायपण्णत्ति ( व्याख्या प्रज्ञप्ति )—अर्ध मागधीमें इसके पूरा नाम भगवई-विवाहपण्णत्ती है। इसका निर्देश प्रायः भगवतीसे ही किया जाता है। यह एक विशाल ग्रन्थ है। इसमें जैनधर्मसे सम्बन्धित सभी प्रश्नोंपर प्रकाश डाला गया है। इसके कुछ भाग प्रश्नोत्तरके रूपमें और कुछ वाद-विवादके रूपमें हैं। प्रश्नकर्ता महावीर भगवानके प्रधान शिष्य इन्द्रभूति हैं तथा उत्तर स्वयं महावीर भगवानने दिये हैं।

(६) सिरिणाहाधम्मकहाउ ( श्री ज्ञातृधर्मकथा )—इस अंगका संक्षिप्त नाम ज्ञातृकथा है। इसमें गणधरों आदिकी कथाएँ हैं; साथ ही तीर्थंकरोंका महत्व भी बताया गया है।

(७) ओवासयअंगु ( उपासकाध्ययन अंग )—इस अंगमें दस श्रावकोंकी चर्याका वर्णन है अतः इसे उवासगदसाओ नाम भी दिया गया है।

(८) अंतयडु दसमु ( अन्तकृद्दशांग )—इसमें प्रत्येक तीर्थंकरके समय उत्पन्न दस-दस मुनियोंकी घोर तपस्या, उपसर्ग-सहन तथा मुक्ति-प्राप्तिका वर्णन है।

(९) अणुत्तर दसमु ( अनुत्तरौपपादिक दशांग )—इस अंगका विषय आठवें अंगके समान है; अंतर दोनोंमें केवल यह है कि इस अंगमें जिन मुनियोंका वर्णन है वे अनुत्तरोंमें उत्पन्न होते हैं।

(१०) पण्हावायरणु ( प्रश्नव्याकरण )—इसमें पाँच पाप-मार्गों तथा पाँच पुण्य-मार्गोंका उपदेशात्मक विवेचन है। इन दस मार्गोंको ही दस द्वार नाम दिया गया है।

(११) विवायसुत्तु ( विपाक सूत्र )—इसमें पुण्य-कर्मों द्वारा शुभ फल तथा पाप-कर्मों द्वारा अशुभ फल दिए जानेका विस्तृत विवरण है।

(१२) दिट्ठिवाउ ( दृष्टिवाद )—इस अंगमें जैनेतरमतों तथा उनके निराकरणका वर्णन है। यह परिकर्म, सूत्र, प्रथमानुयोग, पूर्वगत और चूलिका इन पाँच भागोंमें विभक्त है। यह अंग आज प्राप्त नहीं है।

७.२.११ दव्वु खेत्तु सोहेविणु—अध्ययनके समय द्रव्य, क्षेत्र तथा भावकी शुद्धिका निदेश मूलाचारमें दिया गया है—

रुहिरादिपूयमंसं दव्वे खेत्ते सदहत्थपरिमाणं।
कोधादिसंकिलेसा भावविसोही पढणकाले॥ मू. आ. ५.७६

